# र्पण

री

गातार रके ३० वर्ष तक प्राचीन शिक्षा-

ादर्श

े पुनर्जीव ठए गुरुकुल की सेवा की है

ात

और अपने स्वास्थ चिंत न करते हुए जिन्होंने

अनथक-रूप से ानन्द सेवा के कार्य को

करना अ

निभाया है, जिन तप, त्याग, श्रद्धा

रखने का

तथा सेवा मांस के मेल है, ऐसे

जन को

तपस्कर । यं त्यागी

## आचार्य रामदेव जी के चरणों में

यह पुस्तक

## सादर समर्पित

है





—यशपाल

# प्रस्ताव

वर्त्तमान सभ्यता की ... के ... भोजन की पैशाचिक प्रथा ... समुदाय में ... है। मांस तथा शराब सभ्य ... में आवश्यक ... जाने लगा है। निरपराध ... मांस से अपने उदर की पालना करने से बढ़ ... कोई पाप नहीं है। पतञ्जली ने अपने योग-दर्श... की गणना महापापों में की है। वर्त्तमान युग के ... ऋषि दयानन्द ने भी अपनी प्रसिद्ध पुस्तक "सत्य...ा" में स्थान स्थान पर मांस-भोजन का बलपूर्वक ख... किया है। सब से बढ़कर दुःख की बात यह है कि आर्यसमाज में भी यह बीमारी घर कर गई है और दौर्भाग्य से आर्यसमाज में एक ऐसा दल पैदा होगया है जो कि मांस को वेदानुकूल मान कर इस के सेवन का प्रचार भी करता है। इन सब बातों को देख कर ११ वर्ष तक इस विषय में मैंने अध्ययन किया है और मेरे निरन्तर स्वाध्याय का जो परिणाम है वह इस पुस्तक के द्वारा पाठकों के सन्मुख उपस्थित करने का साहस कर रहा हूँ।

साधारण जनता के लाभ के लिये इस पुस्तक की भाषा उर्दू तथा हिन्दी के शब्दों से मिश्रित है। संस्कृत के शब्दों का यथासम्भव बहुत कम उपयोग किया गया है। इस में सन्देह नहीं कि ऐसा करने से कई स्थानों पर भाषा का लालित्य अवश्यमेव कम होगया है परन्तु

ऐसा करना आवश्यक समझा
इस [illegible] म्बन्धी अध्याय लिखने के लिये
वर पं [illegible] जी 'विद्यालङ्कार' वेदोपाध्याय
यता से [illegible] ायता ली गई है। जिस के लिये
दिक [illegible] ता हूँ।

दयानन्द [illegible] ादश में लिखते हैं कि—
मांसादि के [illegible] त लग रहें।"

चितय समुल्लास, २० पृष्ठ १२ पंक्ति।

२. "ब्रह्मचारी और [illegible] नन्ध-मांस आदि कुकर्मों को सदा छोड़ देवें। [illegible] करना अ

[illegible] समुल्लास, ३० पृष्ठ ३ पंक्ति।

३. "जब मांस का निषे मांस के सर्वदा ही निषेध है।"

जन को [illegible] थ समुल्लास, ८७ पृष्ठ १६ पंक्ति।

४. "अपने आत्मा और करें। या में स्थिर अपेक्षा रहित मद्य-मांसादि वर्जित होकर सदा विचरता रहे।"

पञ्चम समुल्लास, ८३ पृष्ठ २० पंक्ति।

५. "हां इतना अवश्य चाहिए कि मद्य-मांस का ग्रहण कदापि भूल कर भी न करे।"

दशम समुल्लास, १७१ पृष्ठ ३६ पंक्ति।

६. "हां मुसलमान, ईसाई आदि मद्यमांसाहारियों के हाथ के खाने में आर्यों को भी मद्य-मांसादि खाना-पीना अपराध पीछे लग पड़ता है।"

दशम समुल्लास, १७२ पृष्ठ पंक्ति ३८।

७. मद्य-मांसाहारी म्लेछ कि जिनका शरीर मद्य-मांस के परमाणुओं से ही पूरित है उन के हाथ का न खावे।"

दशम समुल्लास, १७३ पृष्ठ ६ पंक्ति।

८. "जब से विदेशी मांसाहारी इ... पशुओं के मारनेवाले मद्यपानी ... हु... से क्रमशः आर्यों के दुःख की ... जाती है...

सत्या... पृष्ठ १३

९. "जितनी हिंसा और चोरी ... त, ... आदि से पदार्थों को प्राप्त ... करना ... अभक्ष्य और अहिंसा धर्म ... प्राप्त हो... नादि करना भक्ष्य है।

...र, १७४ पृष्ठ ३० पंक्ति।

१०. "इस देश में विद्या ... होकर दुर्गुण और दुष्टव्यसन बढ़ जाते हैं ... द्य-मांस सेवन।

एकाद... १९१ पृष्ठ ६ पंक्ति।

११. "मांस-भक्षण करने, म... परस्त्री गमन करने आदि में दोष नहीं है, यह ... छोकड़ापन है। क्योंकि बिना प्राणियों को पीड़ा दिये मांस प्राप्त नहीं होता और बिना अपराध के पीड़ा देना धर्म का काम नहीं।

एकादश समुल्लास, १९७ पृष्ठ २० पंक्ति।

१२. प्रोक्षित अर्थात् यज्ञ में मांस खाने में दोष नहीं ऐसी पामरपन की बातें वाममार्गियों ने चलाई हैं।"

एकादश समुल्लास, १९७ पृष्ठ १६ पंक्ति।

१३. "और जो मांस खाना है यह भी उन्हीं वाममार्गी टीकाकारों की लीला है इस लिये उनको राक्षस कहना उचित है परन्तु वेदों में कहीं मांस खाना नहीं लिखा।"

एकादश समुल्लास, २७५ पृष्ठ १० पंक्ति।

या कपोल-कल्पना कर के वेदों के
सिद्ध करना अर्थात् यथेष्ठ मद्य-पान,
त्री गमन करने आदि दुष्ट कामों
वेदों को कलंक लगाया है।

गदश समुल्लास, २७५ पृष्ठ २० पंक्ति।

स्वामी दयानन्द मां... ात के ज्वलन्त प्रमाण हैं कि स्वामी दयानन्द मां... ाचिक तथा वेद प्रतिकूल कर्म समझते थे। इस लिये ...ानन्द के अनुयायी होकर मांस खाना तथा मांस का प्र... करना अत्यन्त जघन्य कर्म है।

मेरे इस पुस्तक के ...खने का उद्देश्य यह है कि भारतीय शिक्षित समुदाय में मांस के प्रचार की बढ़ती रुके और मनुष्य इस पैशाचिक भोजन को छोड़ कर दुग्ध, घृत अन्नादि सात्विक अन्न का सेवन करें। यदि इस पुस्तक के पढ़ने से एक भी भाई इस कुकर्म से अलग होकर मांस भोजन का त्याग करेगा तो मैं अपने आप को कृत्य-कृत्य समझूंगा।

**आर्यसमाज कोटा**
कार्त्तिक सुदि अष्टमी
१९९०

**यशःपाल**
सिद्धान्तालङ्कार



# विषय-स

# प्रथम अध्याय

## धर्म, भोजन तथा स्वास्थ्य का पारस्परिक सम्बन्ध

धर्म एक विस्तृत शब्द है। मनुष्य के जीवन को सुखी बनाने के लिए जिन साधनों की आवश्यकता होती है वे सब धर्म के अन्तर्गत माने गए हैं। प्रातःकाल शय्या से उठकर रात के शयन तक मनुष्य को जीवन के सब पापों, क्लेशों तथा दुःखों से बचाने के लिए प्राचीन वैदिक-धर्म तथा सभ्यता के अभिभावकों ने मनुष्य-जीवन का एक निश्चित और

नियमित प्रोग्राम बना दिया है। जिसके अनुस
आचरण करने से मनुष्य अपने जीवन को सुखी
कर अभ्युदय तथा निःश्रेयस के साधनों से सम्पन्न
इस लोक तथा परलोक के लिए पुण्य संचय कर
परन्तु जिस मार्ग से च्युत होने तथा प्रतिकूल
से मनुष्य के दोनों लोक अन्धकारमय बन जाते हैं।
वैदिक-धर्म का क्षेत्र अत्यन्त विशाल है। वैयक्तिक
उन्नति तथा पवित्रता के लिए मनुष्य को क्या करना
चाहिए, क्या खाना चाहिए, आचार-विचार को किस
प्रकार से नियमित बनाना चाहिए, उसका समाज, राष्ट्र,
मनुष्य-जाति, सपरिवार तथा विश्व के साथ क्या सम्बन्ध
है—ये सब बातें वैदिक-धर्म के अनुसार धर्म के अन्तर्गत
हैं। कई लोगों का यह विचार है कि मनुष्य भोजनादि
के विषय में स्वतन्त्र है, नितान्त भ्रमपूर्ण है। प्रस्तुत
अध्याय में हम धर्म के अत्यन्त सूक्ष्म परन्तु नितान्त
आवश्यक विषय पर विचार करने का प्रयास करेंगे।
प्राचीन उक्ति के अनुसार 'शरीरमाद्यं खलुधर्मसाधनम्'
अर्थात् धर्म, अर्थ, काम तथा मोक्ष की प्राप्ति बिना स्वस्थ
शरीर के नहीं हो सकती। जो मनुष्य निर्बल हो, सदा
रोगी हो, वह संसार का कोई भी कार्य समुचित रूपेण
नहीं कर सकता। इसीलिए स्वास्थ्य तथा नीरोगता

र हमेशा सब काल के विद्वानों ने विशेष बल दिया है। रतीय ऋषियों ने प्रातः ब्रह्ममुहूर्त में उठना तथा प्रातः ीन शुद्ध हवा में सैर, व्यायाम प्राणायामादि, को दृष्टि मे धर्म के अन्तर्गत रक्खा है। आजकल की ता हमें अस्वाभाविकता की तरफ ले जा रही है। रात को जागना तथा प्रातः सूर्योदय के बाद तक बिस्तर पर पड़े रहना स्वयं जानबूझ कर मृत्यु का आह्वान करना है। आजकल की सभ्यता की गुलामी ने हमारे सारे जीवन को अस्वाभाविक बना दिया है। हम प्रकृति के सुन्दर तथा मधुर उपहारों को छोड़ कर भोलेभाले ग्राम्य प्राणियों की पापमयी हत्या करके अपने उदर की पालना करने लग गए हैं। मनुष्य का स्वाभाविक भोजन क्या है और किस प्रकार के भोजन से उसकी शारीरिक शक्ति का विकास हो सकता है। यह प्रश्न अत्यन्त गम्भीर तथा विचारणीय है। प्रोफेसर अटवाटर (Atwater) का कहना है कि—

" The health and strength of all are intimately dependent upon their diet. Yet most people understand very little about what their food contains, how it nourishes them, whether they are economical or wasteful in buying and preparing it for use and whether or not the food they eat is

rightly fitted to the demands of their bodies. Th[e] result of this ignorance is great waste in t[he] purchase and use of food, loss of money and inj[ury] to health."

"अर्थात् प्राणीमात्र का स्वास्थ्य तथा शक्ति उ[स] भोजन पर आश्रित है। परन्तु यह बात बहुत क[म] लोगों को मालूम है कि उन्हें क्या खाना चाहिए और जा[ो] कुछ वे खाते हैं उसमें उपयोगी तथा स्वास्थ्य-वर्धक अंश कितना है। इस बात के अज्ञान से धन तथा स्वास्थ्य दोनों बातों का बहुत मात्रा में नाश हो रहा है।" संसार में बहुत-सी बीमारियाँ भोजन के चुनाव के ठीक न होने से ही पैदा होती हैं। रसना-इन्द्रिय के वश में होकर मनुष्य भोजन के विषय में औचित्य तथा अनौचित्य की उपेक्षा करता है और नाना प्रकार की बीमारियों का शिकार हो जाता है। संसार में बहुत-सी बीमारियों का कारण ही यह है कि मनुष्य स्वादिष्ट भोजन का इतना दास बन जाता है कि वह अपने आपको वश में नहीं रख सकता। मांस, शराब, गर्म मसाले, चाय इत्यादि का प्रचार वर्तमान समय में अधिक होता जाता है और इसी कारण मनुष्य-जाति की औसत आयु दिनोंदिन कम होती जा रही है। सर विलियम थॉम्पसन लिखते हैं कि—

I have come to the conclusion that a propor- amounting at least to more than one half of hronic complaints which embitter the middle latter part of life—is due to avoidable errors t."

"अर्थात् मैं इस परिणाम पर पहुँचा हूँ कि भोजन-विधान की भूलों से ही संसार में आधे से ज्यादा बीमारियों की सत्ता है। यदि हम संसार के सभ्य देशों की साधारण स्वास्थ्य विषयक दशा पर गम्भीरता तथा निष्पक्ष भाव से विचार करें तो हमें उपरोक्त विचार की सत्यता का पता लगता है। इँग्लैंड की दशा का ही विचार करें। रजिस्ट्रार जनरल की रिपोर्ट से मालूम होता है कि इँग्लेंड में ३५ वर्ष की आयु से ऊपर के प्रति १२ में से १ तथा स्त्रियों में ८ में से १ कैंसर की (Cancer) बीमारी से मरते हैं। यह बीमारी प्रायः मांस खानेवालों को होती है। १९०६ की रिपोर्ट से पता लगता है कि ३१००० पुरुष केवल इसी भयंकर बीमारी से मरे हैं और यह बीमारी दिनोंदिन बढ़ रही है। इसी वर्ष लगभग ५७००० आदमी क्षयरोग से मरे। अर्थात् कुल आबादी का दसवाँ हिस्सा इस बीमारी का शिकार हुआ। १९०६ की ब्रिटेन की मर्दुमशुमारी की रिपोर्ट पढ़ने से पता लगता है कि इस

वर्ष ग्रेट ब्रिटेन में २८३ में से एक के हिसाब से पागल
की तादाद थी और यह तादाद तो इससे भी ज्या
दिनोंदिन बढ़ रही है। पागलों की तादाद
इससे भी ज्यादा थी, परन्तु बहुतों की गणना
सकी। १९०८ में पार्लियामेंट (House of Commo
के सामने आँकड़े पेश किए गए थे। उनसे पता
लगता है ३४८०८ आदमियों में से जिन्होंने सेना में
भर्ती होने के लिए प्रार्थना-पत्र भेजे थे, उनमें से १६२९७
अर्थात् ४२ फी सदी के आवेदन पत्र शारीरिक अवस्था
के निर्बल होने के कारण से वापिस कर दिए गए थे।
(Report of the Inspector General of Recruiting)
डॉक्टरों की रिपोर्ट से मालूम होता है कि लण्डन के
स्कूलों में २५ प्रतिशत बालक शारीरिक निर्बलता की
बीमारी (Anaemic), ८ प्रतिशत दिल की बीमारी
(Heart disease) और ४५ प्रतिशतक गले तथा नाक
की बीमारी (Adenoids) से ग्रसित थे। समृद्ध परिवारों
के बच्चों की अवस्था भी सन्तोषजनक नहीं है। इसके
अतिरिक्त डॉक्टरों तथा विशेषज्ञों की प्रतिदिन बढ़ती
हुई संख्या इस बात का प्रमाण है कि संसार की अवस्था
दिनोंदिन ह्रास को प्राप्त हो रही है। १९०६ की
रजिस्ट्रार जनरल की रिपोर्ट बतलाती है कि सम्पूर्ण

त्युओं में से केवल ६·५ प्रतिशत बुढ़ापे की वजह से । शेष किसी-न-किसी बीमारी के ही कारण से हुई । निम्न-लिखित आँकड़ों से यह बात पूर्णतया स्पष्ट जाती है :—

७ में से १ मनुष्य १ वर्ष की आयु से पूर्व मृत्यु को प्राप्त जाता है
,, ५ ,, ,, ,, २ ,, ,,
,, ४ ,, ,, ,, ५ ,, ,,
,, ३ ,, ,, ,, २५ ,, ,,
,, २ ,, ,, ,, ४९ ,, ,,

इस प्रकार से जिस परिवार में ९ बच्चे हों, उसमें एक बच्चा एक वर्ष की आयु से पूर्व, दूसरा ५ वर्ष की आयु से पूर्व, तीसरा २५ वर्ष की आयु से पूर्व मृत्यु को प्राप्त हो जाता है और इस प्रकार से परिवार के लगभग आधे बच्चे ही ५० वर्ष की आयु तक पहुँच सकेंगे। इसी भाव को Paradise Lost, Book XI. म वर्णन किया है कि थोड़े ही बच्चे ऐसे होते हैं जो कि पूर्ण आयु तक पहुँच सकें।

"If.....live, till like ripe fruit they drop into their mother's lap, or be with case gathered, not harsh by plucked, for death mature."

इस प्रकार के बीसियों आँकड़े दिए जा सकते हैं और इस बात की पुष्टि की जा सकती है कि भोजन-ज्ञान

की भूल तथा भोजन-विषय में प्रमाद की वजह से संसार की शारीरिक तथा स्वास्थ्य-सम्बन्धी अवस्था दिनोंदिन निर्बल तथा अवनत हो रही है।

इससे यह स्पष्ट है कि सभ्य कहलानेवाली जातियों की अवस्था दिनोंदिन अवनत हो रही है। इँग्लैंड यूरोप के अहम्मन्य तथा उन्नत देशों में से है। उसकी अवस्था देख कर हम अनुभव कर सकते हैं कि आज दुनिया की शारीरिक अवस्था का रुख़ किस तरफ़ है। मनुष्य अपने भोजन को सुन्दर तथा स्वादिष्ट बनाने का तो भरसक प्रयत्न करता है; परन्तु इस बात की चिन्ता उसको बहुत कम है कि वह अपने भोजन के वास्तविक गुण-दोष का विचार करे। तरह-तरह के मसाले डाल कर भोजन को स्वादिष्ट बनाकर हम झूठी भूख उत्तेजित करते हैं और इस प्रकार अपनी जठराग्नि को आवश्यकता से अधिक कार्य करने के लिए बाधित करते हैं। इसके अतिरिक्त आज-कल हमारे रहने-सहने का ढंग भी बड़ा बनावटी बन गया है। बड़े-बड़े शहरों में रहना और वहाँ पर बड़ी-बड़ी मशीनों के धूएँ में सारा समय व्यतीत करने तथा खुली हवा के पर्याप्त न मिलने से जीवन बड़ा ही दुःखी बन गया है। इस बात से बचने के लिए यह अत्यन्त आवश्यक है कि हम भोजन के विषय में

विशेष ध्यान दें; क्योंकि वर्तमान सभ्यता की अनिवार्य बुराइयों से बचना तो मनुष्य के लिए कठिन है; परन्तु भोजन की व्यवस्था करने में तो मनुष्य स्वतन्त्र है। साधारणतया मनुष्यों को इस बात का तनिक भी ध्यान नहीं है कि इन्हें किस प्रकार का भोजन करना चाहिए। किसी लेखक ने बिल्कुल सत्य कहा है—

"Reason seems to have about as little to do with a man's diet as with his politics or the shape of his hat."

"अर्थात् मनुष्यों को अपनी टोपी की बनावट तथा राजनैतिक मामलों के विचार करने की ज्यादा चिन्ता है और वे अपने भोजन-विषय में सर्वथा उपेक्षा करते हैं।"

इससे बढ़कर दुःख इस बात का है कि आज-कल के डॉक्टर बीमारी का इलाज ढूँढने में तो बड़ा यत्न करते हैं; परन्तु इस बात का उपाय नहीं सोचते कि बीमारी को सर्वथा उत्पन्न होने से किस प्रकार रोका जाये। क्षय-रोग तथा Cancer का इलाज करने में तो वे अपनी सारी बुद्धि तथा शक्ति का व्यय कर देते हैं परन्तु सिर दर्द तथा अजीर्ण आदि रोगों के सर्वथा निवारण करने की तनिक भी चिन्ता नहीं करते। इस प्रकार से हम इस परिणाम पर पहुँचते हैं कि मनुष्य की मानसिक तथा

आत्मिक उन्नति का आधार शारीरिक उन्नति पर निर्भ
है जैसा कि उपनिषद् में लिखा है कि "आहारशु
सत्त्वशुद्धिः सत्त्वशुद्धौ ध्रुवा स्मृति" और शारी
स्वास्थ्य पर ही धर्म, अर्थ, काम तथा मोक्ष की
निर्भर है। शारीरिक स्वास्थ्य के लिए भोजन-व्यव
का ठीक होना अत्यन्त आवश्यक है। उपनिषद् में
लिखा है कि "अन्नंहि ब्रह्म व्यजानात्।"

अन्न की महत्ता को दृष्टि में रखते हुए इस विषय में योगिराज कृष्ण गीता में इस प्रकार लिखते हैं—

आयुः सत्त्वबलारोग्यसुखप्रीतिविवर्धनाः।
रस्याः स्निग्धाः स्थिराः हृद्याः आहाराः
सात्विकाप्रियाः ॥
कट्वम्ल लवणात्युष्णरूक्षाविदाहिनः।
आहाराः राजसस्येष्टाः दुःखशोकामयप्रदाः॥
यातयामं गतरसं पूतिपर्युषितं च यत्।
उच्छिष्टमपिचामेध्यं भोजनं तामसप्रियम्॥
गीता, १७-८-१०

"अर्थात् आयु, सात्त्विक वृत्ति, बल, आरोग्य, सुख और प्रीति की वृद्धि करनेवाले, रसीले, स्निग्ध, शरीर में भिदकर चिरकाल तक रहनेवाले और मन को आनन्द-दायक आहार सात्त्विक मनुष्य को प्रिय होते हैं। चर-

रे, खट्टे, खारे, अत्युष्ण, तीखे, रूखे, दाहकारक तथा ख, शोक और रोग उपजानेवाले आहार राजस-मनुष्य प्रिय होते हैं। कुछ काल रक्खा हुआ अर्थात् ठंडा स, दुर्गन्धित, बासी, जूठा तथा अपवित्र भोजन तामस पुरुष को रुचता है।





# द्वितीय अध्याय

## मनुष्य-शरीर की स्वाभाविक रचना

मनुष्य का स्वाभाविक भोजन क्या है? इस विषय पर विचार करने से पूर्व हमें यह निश्चय कर लेना चाहिए कि मनुष्य के शरीर की बनावट कैसी है। ईश्वर ने उसके शरीर को किस प्रकार के भोजन के अनुकूल रचा है तथा उसके शरीर की स्वाभाविक बनावट के लिए किस प्रकार का भोजन अधिक उपयोगी होगा। इस विषय पर किसी

भी निर्णय तक पहुँचने के लिए उन विद्वानों की सम्मतियों पर विचार करना होगा, जिन्होंने कि इस विषय पर विशेष-रूप से अध्ययन तथा अन्वेषण किया है।

सर जॉन ओवन (Sir John Owen) लिखते हैं—

The apes and monkeys, which man most nearly resembles in his dentition, derive their staple food from fruits, grain, the kernel of nuts and other forms in which the most sapid and nutritions tissues of the vegetable kingdom are elaborated: and the close resemblance between the quadrumanous and the human dentitions shows that man was, from the begining more especially adapted 'to eat of the fruit of the trees of the garden.' " O dontography "

"अर्थात् मनुष्य के दाँतों की बनावट बहुत अंश में बन्दर से मिलती है। और बन्दर का भोजन जल तथा सूखे मेवे हैं। साथ ही बन्दर का भोजन प्रायः शाकाहार है। बन्दर तथा मनुष्य के दाँतों की बनावट के एक-जैसे होने से हम इसी परिणाम पर पहुँचते हैं कि मनुष्य आरम्भ से फल तथा शाकाहारी है।"

It is, I think, not going too far to say that every fact connected with the human organization goes to prove that man was originally formed a

frugivorous animal. This opinion is derived principally from the formation of his teeth and digestive organs, as well as from the character of his skin and the general structure of his limbs. Prof. Sir Charles Bell F. R. S. "Anatomy, physiology and disease of the teeth."

"अर्थात् मनुष्य के शरीर की सम्पूर्ण रचना इस बात को पूर्णरूपेण सिद्ध करती है कि मनुष्य स्वभावतः शाक तथा फल-भक्षक है। यह सम्मति मनुष्यों के दाँतों, पाचन-सम्बन्धी अंग तथा उसके अंगों की साधारण रचना के आधार पर प्रमाणित है।"

It has been truly said that man is frugivorous. So the details of his intestinal canal and above all his dentitions, prove it in the most decided manner. Dr. F. A. Pouchet (Auther of the Universe)

"अर्थात् मनुष्य के दाँत तथा आभ्यन्तरिक-रचना का प्रकार इस बात का निश्चित प्रमाण है कि मनुष्य स्वभावतः फलाहारी है।"

हेकल कहता है कि—

"The body of man and that of the anthropoids are not only peculiary similar, but they are practically one and the same in every important respect. The same 200 bones in the same order and struc-

ture, make up our inner skeleton. The same 300 muscles effect our movements, the same hair clothes our skin the same four-chambered heart is the central pulsometer in our circulation, the same 32 teeth are set in the same order in our jaws; the same salivary hepatic and gesture glands compass our digestion; the same reproductive organs ensure our maintenance of our-race-Prof. J. Howard Moore. (Chicago University) "The universal kinship."

"अर्थात् मनुष्य तथा वानरादि के शरीरों की रचना में आश्चर्य-जनक समानता है। २०० अस्थियाँ, ३०० मज्ञातन्तु, चमड़े के बाल, हृदय, ३२ दाँत, पाचन अंग तथा उनकी क्रियायें प्रजनन-इन्द्रिय—ये सब आश्चर्य-रूप से सर्वथा एक ही तरह से आपस में मिलते हैं।"

Certainly man was never made to be a carnivorous animal. Prof. John Ray, F. R. S.

"अर्थात् यह निश्चित रूप से कहा जा सकता है कि मनुष्य मांसभोगी प्राणी नहीं है।"

"The habit (of flesh-eating) is unnatural, for it is the violation of the law of our being. Man is created a frugivorous or fruit-eating creature. The

scientific fact is evident from a comparison with the carnivorous animals from whom he differs completely in respect of his internal organs, teeth and external appearances, where as anatomically, he is most intimately allied to the anthropiod apes, whose diet consist of fruits, cereals and nuts,' Dr. John Nood, M. D. Herald of the Golden age, November 1903

"अर्थात् मांस खाने की आदत अस्वाभाविक है और मांस के सेवन से मनुष्य प्रकृति के नियमों के तोड़ने का अपराधी है। मनुष्य की स्वाभाविक रचना से यह स्पष्ट है कि वह फल तथा सब्जीखोर है। यदि हम मनुष्य तथा मांसखोर जानवरों की शारीरिक रचना को देखें तो यह स्पष्ट हो जाता है कि दोनों में बहुत भेद है। परन्तु सब्जीखोर जानवरों से मनुष्य शरीर की रचना अत्यन्त समानता है।"

Cannibalism is not an original instinct of man, for he, like the anthropoid apes is, to judge by his teeth, a fruit-eater and therefore not intended for flesh eating. Prof. H. Schaaphansen

"अर्थात् मांसभक्षण मनुष्य के लिए स्वाभाविक नहीं है। क्योंकि वह भी वानरादि की तरह, दान्तों की बनावट से फल तथा शाकभोगी है।"

No physiologist would dispute with those who maintain that man ought to live on vegetarian-diet.

Dr. Spenser Thompson.

"अर्थात् कोई भी शरीर-रचना-शास्त्रवेत्ता इस बात से इन्कार न करेगा कि मनुष्य को शाक भोजन पर ही निर्वाह करना चाहिये।"

उपरोक्त प्रमाणों से हम इस पारिणाम पर पहुँचते हैं कि वानरादि जानवरों तथा मनुष्य के शरीर की बनावट आपस में आश्चर्यजनक समानता रखती है। यह विचार बिल्कुल भ्रमपूर्ण है कि मनुष्य के (Canine teeth) इस बात के प्रमाण हैं कि मनुष्य स्वभावतः मांसखोर है। मांसखोर के दाँत तेज़, नोकीली धारवाले हैं जो कि मांस फाड़कर खाने के लिए उपयुक्त हैं, परन्तु सब्ज़ीखोरों के दाँत मोटी धारवाले होते हैं, जिससे चबाने का काम ही हो सकता है। उपरोक्त कथन से यह स्पष्ट होजाता है कि मनुष्य के शरीर की रचना सब्ज़ीखोर जानवरों से ही मिलती है। मांस-भक्षियों से सर्वथा नहीं। इस लिये निश्चित तथा निर्विवाद है कि मनुष्य का स्वाभाविक भोजन शाक तथा फलादि हैं। दोनों का मुकाबला करने से हम इस परिणाम पर पहुँचते हैं कि—

| मांस भोजी | निरामिष भोजी |
|---|---|
| पसीना नहीं आता | पसीना आता है। |
| थूक नहीं आता। | थूक आता है। |
| पानी लपलपाकर पीता है। | घूंट से पीता है। |
| अँधेरे में देखता है। | अँधेरे में नहीं देखता। |
| रात में भागता है। | रात में आराम करता है। |
| चलने फिरने में जल्दी हांफता है। | दौड़ने से भी नहीं हांफता। |

एक डाक्टर ने भी अधोलिखित शब्दों में उपरोक्त तथ्य की पुष्टि की है:—

१—मांसाहारी जानवरों के दाँत, तेज़, लम्बे, ऊँचे-नीचे और पैने होते हैं, परन्तु मनुष्य के दांत अन्य फलाहारी जीवों की भांति कुन्द, छोटे, एक दूसरे के निकट और समथल होते हैं। इस प्रकार के दांतों से मांस चबाने का काम नहीं हो सकता और बिना चबाये उसका पचाना मुश्किल है, माना कि मांस में मुख की लार मिलाने की आवश्यकता नहीं है पर बिना बारीक हुए तो कोई पदार्थ पच ही नहीं सकता। आहार्य पदार्थों को बारीक करनेवाले या तो दांत हैं या आमाशय, जिस मांस को हड्डी के दांत नहीं पीस सकते उसे पीसने में मांसका थैला, आमाशय, किस प्रकार समर्थ हो सकता है?

२—मनुष्य की आंत मांसाहारी जीवों की अपेक्षा कई गुनी लम्बी होती है।

३—मांसाहारी जीवों की त्वचा से पसीना नहीं निकलता, पर मनुष्य के पसीना निकलता है।

४—मनुष्य पेय पदार्थों को अन्य फल और अनाज तथा शाकपात खानेवाले जीवों की भांति घूँट ले लेकर पीता है, परन्तु मांसाहारी जानवर इन को जीभ से चाट चाट कर पीते हैं। इसी प्रकार अन्य कितनी ही बातों में मनुष्य मांसाहारी जीवों से भिन्नता और वनस्पत्याहारी जीवों से समानता रखता है, अतएव उसका प्राकृतिक आहार वानस्पतिक पदार्थ ही हो सकते हैं। सभी प्राणियों का प्राकृतिक आहार उनके शारीरिक संगठन के अनुकूल होता है, इस लिए सद्दशतम शारीरिक गठन रखने वाले प्राणियों का आहार भी सद्दशतम ही होना चाहिए। देखा जाता है कि मनुष्य की अपेक्षा अन्य प्राणी प्राकृतिक नियमों का उल्लंघन बहुत ही कम करते हैं, इसी लिए निस्संकोच भाव से कहा जा सकता है कि मनुष्य के अतिरिक्त अन्य प्राणी जिस प्रकार का आहार करते हैं वही उनका प्राकृतिक आहार है और मनुष्य से साद्दश्य रखने वाले प्राणी जिस प्रकार का आहार खाते हैं उसी

प्रकार का आहार मनुष्य का भी प्राकृतिक आहार हो सकता है।

शरीर-शास्त्रवेता विद्वानों का कथन है कि मनुष्य शरीर की बनावट, बन मानस से बहुत अधिक मिलती जुलती है। जर्मनी के प्रसिद्ध विद्वान हेकल का कहना है कि—"मनुष्य और बन-मानस के न केवल ढांचे ही एक दूसरे से मिलते हैं वरन समस्त बड़ी बड़ी बातों में दोनों एक दूसरे से समानता रखते हैं, हमारे और बन-मानस के शरीर में तरुणास्थियां एक ही क्रम से पाई जाती हैं, जैसे बनमानस के हृत् पिंड (हृदय) के चार कोष्ट हैं वैसे ही हमारे हैं, हमारे जबड़ों में जिस क्रम से ३२ दान्त हैं उसी क्रम से बनमानस के जबड़ों में भी पाये जाते हैं। हमारे आमाशय में जो पाचक ग्रन्थियां हैं वही बनमानस के आमाशय में भी हैं। दोनों का सन्तानोत्पत्तिक्रम भी एक जैसा ही है।"



# तृतीय अध्याय

## शक्ति किस में है ?

इस अध्याय में हम इस बात को विशेषरूप से स्पष्ट करना चाहते हैं कि शक्ति मांसभोजन में है या शाक-भोजन में। इसके लिये हमें संसार की भिन्न भिन्न जातियों का इतिहास देखना होगा। आजकल बहुत से लोगों के दिमागों में यह भ्रमपूर्ण विचार घर कर गया है कि मांस खाने से अधिक शक्ति पैदा होती है। आजकल सभ्य कहलाने वाले लोग इसी भ्रम से या बहाने से

लाखों निर्दोष बेज़बान प्राणियों के खून से अपने हाथ को रञ्जित करते हैं और इस महापाप द्वारा अपनी काम पूर्ति करने का यत्न करते हैं। परन्तु यदि मांस तथा शाकभोजन के गुणों का विवेचन करें तथा संसार तथा व्यक्तियों के इतिहास का अवलोकन करें तो हमें यह मालूम होता है कि मांस के बिना केवल सब्ज़ियों तथा फलों द्वारा भी इन्सान बड़ी अच्छी तरह से निर्वाह कर सकता है और मांस खाने से जो बीमारियां पैदा हो जाती हैं उनसे भी इन्सान बच सकता है। सब्ज़ियों तथा फलों पर निर्वाह करने से किसी प्रकार की भी बीमारी पैदा नहीं होती। मांस खाने से नैतिक पाप तथा पतन के अतिरिक्त कई तरह की बीमारियां भी पैदा हो जाती हैं।

"Flesh is an unnatural food and therefore tends to create functional disturbances, As it is taken in modern civilization it is infected with such terrible diseases (readily communicated to man) as cancer, consumption fever, intestinal worms etc. to an enormous extent. There is little need to wonder that flesh-eating is one of the most serious causes of the diseases that carry off ninety-nine out of every hundred people that are born. Dr. Josioh Oldfield M. R. C. S. L. R. E. P.

अर्थात् मांस अस्वाभाविक भोजन है। इस के खाने से भगन्दर, क्षयरोग, कीड़े इत्यादि कई बीमारियां पैदा हो जाती हैं और आज संसार की ९९ प्रतिशतक बीमारियों का कारण मांसभोजन ही है।

"Animal-diet may directly engender many painful and loath-some diseases. Scrofula, itself, that feared source of suffering and death not improbably was its origin to flesh-eating habits. It is a curious fact that the word Scrofula is derived from scrofa, a sow. To say that one has scrofula is to say that he has swin's evil.

Dr. A. Kingsford of the University of Paris.

मांसभोजन से बहुत सी कष्टदायक तथा घृणापूर्ण बीमारियां पैदा होती हैं। कण्ठमाला की बीमारी तो विशेष करके मांसभोजन से ही पैदा होती है।

It is interesting to note that scientific men all over the world are awaking to the fact that the flesh of the animals as food is not a pure nutriment but it is mixed with poisonous substances, excrementitious in character, which are the natural results of animal life. The vegetable stores up energy. It is from the vegetable world—the coal and the wood—that the energy is derived which

our stream-ships and does the work of civilization. It is from the vegetable world that all animals, directly or indirectly derive the energy which is manifested by animal life through muscular and mental work The vegitable builds up, the animal tears down. The vegetable stores up energy, the animal expends energy."

Dr. J. H. Kellery.

अर्थात् आज संसार के प्रायः सारे वैज्ञानिक इस बात पर सहमत हो रहे हैं कि मांस-भोजन ज़हरीला होता है और गन्द से पूर्ण होता है । वानस्पतिक जगत् के द्वारा ही इस समय सभ्य संसार का कार्य चल रहा है । वृक्षों से लकड़ी तथा कोयला लेकर ही इंजिन तथा जहाज आदि के चलाने का कार्य किया जाता है । बनस्पतियां सूर्य रश्मियों से सीधा प्रकाश लेकर अपने अन्दर संग्रह करती हैं । जिन जानवरों का मांस हम खाते हैं वे भी इसी वनस्पति जगत् से शक्ति लेते हैं । तो हम भी सीधा ही शक्ति वनस्पतियों से क्यों न लें । यह कौनसी बुद्धिमत्ता है कि हम पशुओं द्वारा प्रयुक्त शक्ति का उपयोग करें ।

Seventy five per cent of the most terrible diseases under which we suffer (they are not in fact diseases but poisonings by unnatural foods)

our increasing insanity, our increasing cancer our debility and our deteriorations may be due not improbably to the neglet of nature's teaching. And nature says, in a way that there is no mis-understanding that man is a furgivorous and not a carnivorous animal.

Alexander Haig M. A. M. D. F. R. E. P.

अर्थात् वर्तमान समय में ७५ फीसदी भयानक बीमारियों, पागलपन, भगन्दर, निर्बलता इत्यादि का मुख्य कारण यह है कि हम प्रकृति के नियमों की अवहेलना कर रहे हैं। प्रकृति साफ शब्दों में हमें बतलाती है कि मनुष्य स्वभावतः सब्ज़ीखोर है। १८९५ में सिडेन वियर्ड ने कहा था कि—

You will be able to realize the danger which is constantly incurred, when I tell you that the inspectors of the central meat market of London do not see the slaughtering or the internal organs at all but only examine meat with the naked eye, a long time after it has been killed and dressed, This in England's model meat market. An inspector asserted upon oath that he believed 80 per cent of meat was tuberculous and that to exclude such would leave the public without a supply.

"अर्थात् लन्डन की सब से बड़ी मीटमारकीट में भी जो मांस आता है उस में से ८० फी सदी क्षयरोग की बीमारी से युक्त होता है । निरीक्षक भी ऊपर ऊपर से ही निरीक्षण कर लेते हैं क्योंकि यदि वे ऐसा न करें तो लण्डन के लोगों को बिल्कुल भी मांस न मिले।"

उदाहरणार्थ हम ने थोड़े से ही प्रमाण पेश किये हैं। इस प्रकार के और भी सैंकड़ों उद्धरण दिये जा सकते हैं। अब तो डाक्टरों का यह भी विचार होता जा रहा है कि स्वस्थ जानवरों का मांस भी बहुत सी बीमारियों को पैदा कर रहा है। इस बात में तनिक भी सन्देह नहीं कि जितना मांस बाज़ार में बिक्री के लिये आता है उस में बहुत सी बीमारियों के परमाणुओं से भरा होता है। इसलिये उसके खाने वाले को भी बीमारियां हो जाती हैं। यदि यह कहा जाय कि यदि बूचरखानों का कड़ा निरीक्षण किया जावे तो यह दोष दूर किया जा सकता है, परन्तु इसके लिए बड़े परिश्रम तथा व्यय की आवश्यकता होगी और बिक्री के लिए आया हुआ बहुत-सा माल खाने के अनुपयुक्त मान कर condemn होजायेगा और इस प्रकार मांस की कीमत बहुत बढ़ जायेगी।

डॉक्टर हेग ने अपने Diet and Food नामक पुस्तक में कुछ उदाहरण दिए हैं जो कि पाठकों के लिए बहुत उपयोगी होंगे।

(१) १४ मांसभोजियों तथा ८ शाकभोजियों म ७० मील चलने का मुकाबला हुआ। बिना अपवाद के सारे सब्ज़ीखोर नियत स्थान पर स्वस्थ दशा में पहुँच गए। पहला शाकभोजी १४ घण्टे तथा १५ मिनट में ही नियत स्थान पर पहुँच गया और उसके एक घण्टे बाद एक मांसखोर बिल्कुल थका-मांदा। शेष सारे ३५ मील चलकर ही थककर बैठ गए।

(२) १९०२ में ड्रैसडन से बर्लिन की तरफ १८ सब्ज़ीखोर तथा १४ मांसखोर रवाना हुए। पहला सब्ज़ीखोर कार्लमन पहले मांसखोर के पहुँचने से ७ घण्टे पहले पहुँचा। १० सब्जीखोर तथा तीन मांसभोजी ठीक स्थान पर पहुँचे।

(३) १२५ मील का International walking race एफ नेवल और एच, एच, एगन्यू दोनों शाकभोजियों ने क्रमशः १९८॥ तथा १९३ मील १२ घण्टे में बाइसिकल से तै किया।

(४) मिस रोज़ा साइमन्स ने १९०४ म Land's end

से John O'Grout तक लण्डन होते हुए साइकिल-द्वारा यात्रा की। उसको आने-जाने में १५ दिन २१ घण्ट ३२ मिनट लगे। यह रिकार्ड है। किसी स्त्री ने इतने समय में इतना लम्बा सफ़र नहीं किया।

अगले पृष्ठों में हम यह दिखलाने का यत्न करेंगे कि संसार का इतिहास भी हमें इस परिणाम पर पहुँचाता है कि सब्ज़ीखोर जातियाँ मांसखोर जातियों से सर्वदा ताकत में अधिक होती हैं।

## अफ़्रीकन जातियाँ

अफ़्रीका के किनारों पर रहनेवाली जातियें बड़ी ताकतवाली होती हैं। उनका भोजन प्रायः दुरा या सौरधम होता है। साथ में वे थोड़ा-बहुत दूध भी पीते हैं। इस सारे प्रान्त में इन्हीं दो वस्तुओं पर निर्वाह किया जाता है। दुरा दो पत्थरों-द्वारा पीसा जाता है।

प्रोफेसर रौबर्स्टनस्मिथ

## अरब

बिना किसी सहायता के अरब लोग हमारे सामान बन्दरगाह से उठाकर ले जाते थे। इतने बड़े बोझ को अकेले इतनी दूर तक उठाकर चलते देखकर हमें बड़ा अचम्भा होता था। यह जानकर हैरानी होती थी कि ये

लोग चावल, आटा तथा फलों पर गुज़ारा करते हैं।

'Artist & Abrabs' by हैनरीब्लैकवर्न (१८६८)

बहुत कम लोग फुर्ती, सहनशक्ति तथा वीरतादि में अरब का मुकाबला कर सकते हैं। इतने पर भी इनका गुज़ारा दूध तथा खजूरों पर है। महीनों ये अन्य किसी वस्तु का सेवन नहीं करते।

लैफ्टनैण्ट लौ 'The food Gournal' (१८७२)

## ब्राजील

ब्राजील के गुलाम बड़े ताकतवाले तथा सेहतवाले होते हैं। ये ज्यादातर चावल, फल तथा मोटे आटे की रोटी पर निर्वाह करते हैं। ये बड़े-बड़े कठिन काम करने में भी नहीं थकते और मीलों १८० पौंड तक का बोझ बड़ी आसानी से बिना कहीं आराम किए हुए उठा कर ले जाते हैं। उनको कभी भी किसी प्रकार का ज्वर तथा कोई अन्य बीमारी नहीं होती। Rio Janeero रायोजनरो के गुलाम (Slaves) दुनिया में सबसे खूबसूरत आदमी माने जाते हैं और वे सब्ज़ीखोर होते हैं। वे बड़े कदावर तथा सुन्दर और बलिष्ठ होते हैं। Laguayra के मज़दूर अत्यन्त शक्तिशाली तथा स्वस्थ होते हैं और वे मांस सर्वथा नहीं खाते। बड़ी-बड़ी

ऊँची चढ़ाइयों पर वे बड़ा बोझ उठा कर ले जाते हैं।

Grahams' lectures.

## कनरी द्वीप (CANARY ISLANDS)

मिस्टर जवेट कहते हैं कि कैनरी द्वीप-समूह से एक जहाज़ वैरिला से भरा हुआ पोर्टलैंड आया। वह पास खड़ा था, उसने देखा कि जिस बोझ को चार अमेरिकन मज़दूर मिलकर उठाने में असमर्थ थे, उसे अकेला एक आदमी स्टोर पर से जहाज़ तक उठा कर लाया था। इस बात को कसम खा के जहाज़ के कप्तान ने कहा। और वे लोग केवल रोटी, सब्ज़ी तथा फलों पर निर्वाह करते हैं।

Smith's Frent's and Farinanacia.

## मध्य अफ्रीका

मध्य अफ्रीका के लोग केवल सब्जियों पर ही निर्वाह करते हैं और उनमें अचम्भे में डालनेवाली शारीरिक शक्ति होती है। लैंडर्स कहता है कि जना (Jenna) के लोग मांस-भोजन को ज्यादा पसन्द करते हैं। वे ज्यादा-तर याम (Yam) तथा हिन्दुस्तानी अनाज पर निर्वाह करते हैं। इनके जैसी ताकतवाली तथा मजबूत गठन वाली शायद ही कोई और जाति होगी। इनकी औरतें

भी इतना बोझ उठा लेती हैं जितना एक खच्चर भी न उठा सकेगा ।

Smith's fruits and Farinacea.

## चिली

मध्य चिली के ताम्बे की खानों में काम करने वाले मजदूर दिन में १२ दफा से ज्यादा २०० पौण्ड के लगभग बोझ एक दम उठाते हैं । वे बिलकुल सब्जियों तथा फलों पर ही निर्वाह करते हैं। प्रातःकाल १६ अञ्जीरें तथा दो छोटी रोटियां उनका प्रातःराश है। दोपहर को उबाली हुई फलियां, शाम को भूना हुआ गेहूँ । वे कभी भी मांस नहीं खाते । इस पर भी वे आश्चर्य कारक काम करते हैं ।

Sir Francis Head.

## चीन

चीनी लोग प्रायः चावल, फल तथा ( confection ) पर निर्वाह करते हैं । सर मोहन डेविस कहते हैं कि—

A finer shaped and more powerful race of men exists nowhere than the coolies and porters of Canton and the weight they carry with ease on a bamboo between two of them, would break down most others.

अर्थात् कैन्टन के कुली अत्यन्त बलशाली होते हैं ।

एक बांस के सहारे दो कुली मिलकर जितना बोझ उठा लेते हैं इतना दूसरों के लिये उठाना कठिन है।

Smith's friut and Farinaua

## साइप्रस

ट्रूडीटिस्सा (Trooditissa) के संन्यासी फलियों तथा जौ के आटे पर जीवन भर निर्वाह करते हैं। और वे कभी मांस नहीं खाते। मौनैस्टरी का कुलपति ७० साल की उम्र का था परन्तु उसका स्वास्थ्य तथा शक्ति युवकों जैसी थी।

Sir Samuel Baker's 'Cyprus' (1879)

साइप्रस के आदमी वर्ष का तिहाई हिस्सा उपवास में ही व्यतीत करते हैं और केवल रोटी तथा सब्ज़ी खाते हैं। दूध तथा किसी प्रकार का तेल भी इस्तमाल नहीं करते। मच्छली तथा मांस तो बहुत कम इस्तेमाल होता है। यहां के लोग सेहतमन्द तथा प्रसन्न मालूम होते हैं।

The Standard.

यहां के निवासी बहादुर, गम्भीर, ईमानदार तथा लड़ाई के लिये उपयुक्त होते हैं। इनको बहुत ही आसानी से घुड़सवार सिपाही बनाया जा सकता है। Hepuorth Dixon 'Island of Cyprus,

# मिश्र

Eduin de Leon अपनी पुस्तक "The Khedire's Egypt में लिखता है कि His living and expenses are miraculously small. Bread and vegetables are his food. Nile water to drink."

अर्थात् मिश्र के लोगों का भोजन बड़ा सादा है। रोटी तथा सब्जियां खाने के लिये तथा नील का पानी पीने के लिये है।

It is indeed surprisin to observe how simple and poor is the diet of the Egyptian peasantry and yet how robust and healthy most of them are and severe is the labour they undergo. "

Lane's Egypt.

अथार्त् मिश्र के देहाती इतना सादा भोजन करते हुए भी आश्चर्यकारक स्वस्थ हैं और कड़ी कड़ी मेहनत कर सकते हैं।

"इसको देख कर बड़ी हैरानी होती है कि मिश्र के किसानों का भोजन कितना सादा होता है परन्तु फिर वे कितने सेहतमन्द होते हैं और कड़ी मेहनत का काम कर सकते हैं। नाइल के मल्लाह प्रायः बड़े मजबूत होते हैं।"

उनका भोजन मोटे आटे का होता है। साथ में खजूर आदि कुछ फल होते हैं,

Fruits and Farinacea.

## इङ्गलैंड

पहले इस देश के मजदूरों का भोजन मांस तथा शराबादि से सर्वथा रहित होता था। हमें इस बात को नहीं भूलना चाहिये कि यहां के मजदूरों में इस समय जो शक्ति पाई जाती है वे इनके पूर्वजों के सादे तथा मांस रहित भोजन का ही परिणाम है। २५ साल से ही यहां के मजदूरों ने मांस खाना प्रारम्भ किया है और तब से इनकी शक्ति का ह्रास हो रहा है। इनके बच्चों की शक्तियां तथा स्वास्थ्य में दिनोंदिन अवनति हो रही है।

Kingsford

## ब्रिटेन्स (पुरातन)

वे लोग फुर्तीले, ताकतवर तथा मजबूत थे। शारीरिक व्यायाम दौड़ना, कुश्ती लड़ने इत्यादि में वे सब से बढ़चढ़ कर थे। कई प्रकार की तकलीफों तथा कष्टों के सहन में वे अपूर्व शक्ति रखते थे। थकावट तथा सरदी गर्मी को सहन करने की भी उन में अपूर्व शक्ति थी।

Henry

वे १२० वर्ष की उम्र में बूढ़े होने लगते थे।

प्लुटार्क

उनका भोजन (acorns) (Berrie)तथा पानी था।

गोल्डस्मिथ

## फ्रांस

मेन (Maine) के निवासी ने मुझे बतलाया कि पहले के मजदूर आजकल के श्रमियों से ज्यादा स्वस्थ तथा बलवान् थे। इसका कारण यह है कि आजकल के मजदूरों ने सादा भोजन छोड़ कर मांस खाना तथा शराब पीना शुरू कर दिया है।

Kingsford

## ग्रीस (पुरातन)

पुराने जमाने के ग्रीक प्रायः फलों तथा सब्जियों पर निर्वाह करते थे। Porphyry Platonie philosopher of the third century.

जब ग्रीक के पहलवानों में मांस का प्रचार प्रारम्भ होगया तब से उनकी शारीरिक शक्ति का भी ह्रास प्रारम्भ हुआ।

Rolin's 'Ancient History.'

डायगनीज का कथन है कि जब से ग्रीस के पहलवानों ने मांस खाना शुरू किया तब से वे मन्द बुद्धि और मूर्ख हो गये।

E. W. Forward.

## ग्रीस ( आधुनिक )

ग्रीस के मल्लाह कट्टर परहेजगार हैं। उन के भोजन में मोटे आटे की रोटी अंगूर या किशमिश या अंजीरें होती हैं। वे संसार की सब जातियों से ज्यादा ताक़तवर तेज, सुन्दर, शानदार, प्रसन्नवदन होते हैं। तथा जहाजों पर काम करने वाले मजदूर भी उतने ही ताकतवर, प्रसन्नचित्त तथा फुर्तीले होते हैं। मेरी राय है कि इङ्गलैण्ड का एक समृद्ध आदमी एक दिन में इतना भोजन खाता है जितना कि ६ ग्रीकों का एक परिवार—Judge woodruff of Connecticutt.

## आयर्लैण्ड

बृटिश उपनिवेशों में आयर्लैण्ड के मजदूर बहुत ताक़त वाले होते हैं और वे प्रायः आलू पर गुजर करते हैं।

Smith's Wealth of nations.

मैंने आयर्लैण्ड से बढ़ कर बलिष्ठ आदमी दुनिया में और कहीं नहीं देखे और उन्हों ने मांस कभी चखा भी नहीं।

रैवरण्ड हावर्ड मैलकोलम ओफ बोस्टन

## इटली

यहां के किसान बहुत मजबूत होते हैं। वे सिर्फ़ रोटी तथा चसनट के आटे तथा भारतीय आटे की रोटी पर ही निर्वाह करते हैं—

Private letters from Lucca

## जापान

जापानी न केवल मांस से ही दूर रहते हैं परन्तु दूध तथा इसकी बनी हुई वस्तुओं का भी इस्तेमाल नहीं करते। उन का मुख्य भोजन चावल, दाल, फल, कन्द-मूल हैं परन्तु चावल वे ज्यादा खाते ह—Modern Universal History.

चावलों की रोटी जापानियों का आम खाना है। जापानी बुद्धिमान्, चतुर, फुर्तीले होते हैं।

Smith

जापान के पैदल सिपाही दुनियां के अन्य देशों से ज्यादा बोझ उठाकर ज्यादा दूर तक जासकते हैं। ६० पौण्ड तक का सामान साथ लेकर जापानी सिपाही बड़ी तेज़ी से चल सकत ह Colonel Murray in Imperial outposts."

जापानियों का तथा उन के सिपाहियों का भोजन

बड़ा सादा होता है । अर्थात् चावल उन का मुख्य भोजन है ।

War correspordent of the Daily Chronicle

## नार्वे

यहां के निवासियों का मुख्य भोजन Ryebread दूध तथा पनीर है। मांस बहुत कम खाया जाता है । नार्वे के लोगों की उमर बहुत ज्यादा होती है।

Dr. Capell Brooke

नार्वे के बहुत से हिस्सों में मांस बिलकुल नहीं पाया जाता, तो भी वे प्रायः कदावर तथा सुन्दर होते हैं। प्रायः पहाड़ों पर चढ़ने से वे इस बात के आदि होजाते हैं कि वे १०, १२ मील तक घोड़े गाड़ी के साथ दौड़ सकते हैं।

Twining

## पैलस्टाइन

वहां के लोग मांस नहीं खाते परन्तु तेल में डूबी हुई रोटी, चावल, अंगूर तथा अन्य फल खाते हैं। इसी भोजन की बजह से उन के दान्त सफेद तथा उनका जिस्म ताकतवर होता है।

C. R. Conder, R. F. "Tentwork in Palestine" 1878).

## पौलैंड

पौलैंड तथा हङ्गरी के किसान oatmeal bread तथा धातुओं पर निर्वाह करते हैं और बड़े ताकतवर होते हैं

Smith's Fruits and Farinacea

## रोमन्स

जब से रोमन सिपाहियों के भोजन में मांस ने प्रवेश किया तब से रोमन शक्ति का ह्रास हुआ। जब से उन्होंने भोजन की सादगी को छोड़ा तब से उनकी वीरता तथा शक्ति भी कम हो गई।

Graham's lectueres

रोमन ग्लैडियेटर का मुख्य भोजन जौ की रोटी तथा तैल था हिप्पोक्रेट्स कहता है कि पट्ठों की शक्ति तथा सहिष्णुता को बढ़ाने के लिए यह सर्वथा उपयुक्त है।

Kingsford

## रशिया

रशिया के लोग प्रायः मोटे काले Ryebread तथा garlics पर निर्वाह करते हैं। मैंने कई दफा उन्हें कार्य के लिए किराये पर किया। वे प्रातःकाल आध सेर के लगभग रोटी तथा एक बड़ी garlics खाकर काम करने आजाते थे और इसी के सहारे १६ तथा १८ घंटे

तक काम कर सकते थे। ८० तथा ९० साल के कई मजदूर इतना काम करते थे कि मेरे जहाज पर लगे हुए कई जवान आदमी भी उतना काम नहीं कर सकते थे।

Capt. C. S. Houland of New Bedford, Mass.

## स्पेन

स्पेन के मूरिश मजदूरों के काम को देख कर म हैरान होजाता था। उनका भोजन रोटी तथा अंगूर था—

Capt. C. F. Chase.

## टर्की

कौन्स्टैन्टिनापल के मल्लाह तथा कहार, संसार की सब जातियों के लोगों से शारीरिक शक्ति में बड़े हुए हैं वे पानी पर निर्भर हैं आर कभी २ थोड़ा २ शर्बत भी पी लेते हैं। वे ज्यादातर रोटी तथा वहां पर पैदा होने वाले खजूर अंजीरों आदि फलों पर गुजर करते हैं। कभी कभी मछली भी खा लेते हैं।

Sir William Fairbairn's Report on sanitary Conditions."

इस के अलावा भारतवर्ष के प्राचीन ऋषि, पाइथेगोरस, प्लेटो, अरिस्टौटल, सोक्रटीज, प्लुटार्क, सेनेका, वह जोरास्टर, न्यूटन, गोल्डस्मिथ, वोल्टेयर, स्वीडनबर्ग, बर्नार्डशौ, इत्यादि सब शाक भोजी थे।

लॉर्ड हीथफील्ड, जिसने कि जिब्राल्टर के किले की अपनी बुद्धिमत्ता तथा धैर्य से रक्षा की थी, वह मांस तथा शराब का सेवन बिल्कुल न करता था। उसका साधारण भोजन रोटी तथा सब्ज़ी था।

मिस्टर जटसन जो कि इँग्लिश सेना में प्रसिद्ध सर्जन थे, लिखते हैं कि—

"My health has been tried in all ways and climates and by the aid of temperence and hard work. I have worn out two compaigns and probably could wear out another. I eat no animal food, drink no wine, neither liquors nor spices of any kind. I wear no flannel and regard neither wind nor rain, heat nor cold.

"अर्थात् मैं मांस तथा किसी प्रकार की भी शराब का सेवन नहीं करता। इसलिए किसी भी आबोहवा में मैं कार्य कर सकता हूं।"

Anna Kingsford लिखती है कि फ्रांस (मेन) के एक निवासी ने मुझे बतलाया कि उसके दादे के समय के किसान आजकल के किसान से ज्यादा ताकतवर तथा सेहतमन्द थे। क्योंकि आजकल के किसानों ने सादा भोजन छोड़कर मांस भोजन तथा शराब का उपयोग शुरू कर दिया है।

उपरोक्त उद्धरण देने से हमारा तात्पर्य यह है कि शाकभोजन जातियों की शारीरिक तथा मानसिक शक्तियों के विकास में कितनी मदद देता है। उपरोक्त उद्धरणों से यह भी साबित होता है कि यूरोप देश में देहाती तथा किसानों का भोजन प्रायः सब्ज़ियाँ हैं; चाहे सिद्धांत-रूप में वें इसे न भी मानते हों, परन्तु क्रियात्मक-रूप में वे सब्ज़ीखोर हैं।



# चतुर्थ अध्याय

## भोजन तथा नैतिक दृष्टि

क्वीन विक्टोरिया ने ठीक कहा है कि "No civilization is complete which does not include the dumb and defenceless of God's creatures within the sphere of charity and mercy." कोई सभ्यता पूर्ण नहीं जिस में असहाय तथा मूक जानवरों पर दया तथा प्रेम का भाव न सिखलाया जाता हो। वर्तमान सभ्यता का यह रुख है वह किसी बात के औचित्य तथा अनौचित्य का निर्णय इस बात से करती है कि यह हमें

कहां तक शारीरिक सुख तथा इन्द्रिय भोग में सहायक है। धार्मिक तथा नैतिक दृष्टि से किसी बात की उपयोगिता का निर्णय आज कल नहीं किया जाता। हम हर एक बात को केवल भौतिक दृष्टि से ही देखते हैं।

आजकल भोजन करते हुए हम लोग इस बात पर विचार नहीं करते कि यह भोजन हमें किस तरह प्राप्त हुआ है। इस के प्राप्त करने में हमें कितना पुण्य या पाप का भागी होना पड़ा है। इस बात के जानने की हम आवश्यकता नहीं समझते। यदि भोजन करते हुए थोड़ी देर के लिए भी एक मांसखोर इस बात पर विचार कर लें कि इस भोजन के प्राप्त होने में कितनी जीव हत्या हुई और बिचारे निर्दोष जीवों को कितने कष्ट उठाने पड़े तो बहुत से आदमी इसी विचार से मांस खाना छोड़ देंगे। मांस खाने वाले भाइयों की जानकारी के लिए हम उन्हें बतलाना चाहते हैं कि उनकी थाली में आने से पहले जानवरों को किन २ यातनाओं क सामना करना पड़ता है।

वर्तमान समय में जानवरों के मांस के लिए व्यापार बहुत बढ़ रहा है। उन्हें समुद्र मार्ग तथा रेल पर लाद कर बड़ी बड़ी दूध तक ले जाया जाता है। मार्ग में चलते हुए धूप सर्दी, गर्मी, वर्षा की कठोर यातनायें

सहने के लिए उन्हें विवश होना पड़ता है। कभी कभी उन्हें पर्याप्त समय तक भूखा रहना पड़ता है। रेलों तथा जहाज़ों के सफर में उन्हें एक गढ़े में जाकर घुसेड़ दिया जाता है। और वहां उन्हें न लेटने की और न आराम करने की ही जगह तथा अवकाश होता है। विशेषकर जब समुद्र में ज्वारभाटा, आता है उस समय जहाज़ के ऊपर नीचे होने से आपस में टकरा कर उन्हें बड़े बड़े घाव हो जाते हैं, बहुत से मर जाते हैं, कईयों का वहीं मार देना पड़ता है। शेष काफी तादाद घायल अवस्था में ठिकाने पर पहुंचती है। बहुतों को जहाज़ से उतारते ही मार देना पड़ता है जिस से कि वे स्वयं दुःख की पीड़ा से न मर जाएँ।

नीचे लिखे उदाहरण इस बात को और भी स्पष्ट कर देंगे।

Attention may very fitly be drawn to the terrible tale of the sufferings and eventual loss of nine-tenths of a consignment of 381 cattle shipped in the Angers, at the port of Gladsone, in Queensland only 32 of which survived to be landed at Deptford, after a 79 day's passage. The unfortunate beasts began to die off from the very first day out, and the decks of the steamer speedily became

| नाम | प्रोटीन | स्नेह | कर्बोज | खनिज पदार्थ | जल |
|---|---|---|---|---|---|
| मूंगफली† | २७.५ | ४४.५ | १५.७ | २.५ | ७.५ |
| मुनक्का | १.२ | ३.० | ६४.० | २.२ | २७.६ |
| किशमिश | २.५ | ४.७ | ७४.७ | ४.१ | १४.० |
| गोनागरी सूखा | ६.० | ५७.४ | *२१.८ | १.३ | ३.५ |
| नारियल(कच्चा गूदा) | ५.२ | ३५.६ | ८.४ | १.० | ४६.६ |
| नारियल का दूध | ०.५ | — | ६.० | — | ६०.३ |

*इन मात्राओं में काष्टोज की मात्रा भी शामिल है, शेष चीजों में ३—७% काष्टोज होता है।

† मूँगफली में २.२% काष्ठोज होता है।

## साबूदाना और अरारूट

| नाम | कर्बोज (श्वेत सारके रूपमें) | प्रोटीन और लवण | जल |
|---|---|---|---|
| साबूदाना | ८६.७ | प्रोटीन अंश मात्र | शेष भाग |
| अरारूट | ८२.५ | अंश मात्र | ,, |

## दुग्ध वर्ग

| प्राणी | प्रोटीन | वसा | शर्करा | लवण | जल |
|---|---|---|---|---|---|
| स्त्री (भारतवर्षी) | १.२ | २.८० | ५.९० | ०.२४ | ८६.८६ |
| गाय | ३.५ | ४.० | ३.५ | ०.७५ | ८७.२५ |
| भैंस | ६.११ | ७.४५ | ४.१७ | ०.८० | ८१.४० |
| बकरी | ४.३ | ४.७८ | ४.४६ | ०.७५ | ८५.७१ |
| गधी | २.२५ | १.६५ | ६.०० | ०.५० | ८६ ६० |

उपरोक्त से यह स्पष्ट है कि मांस में सब अवश्यक तत्व नहीं पाये जाते। शूगर और निशास्ता मांस में सर्वथा नहीं है। ये दोनों वस्तुएँ प्रोटीन से तीन गुणा ज्यादा आवश्यक हैं।

"The food of the future"

"Chemically speaking, flesh food is not necessary."

रासायनिक दृष्टि से मांस भोजन सर्वथा अनावश्यक है।

एडवर्ज स्मिथ M. B. F. R. S.

Every element, whether mineral or organic, which is required for nutrition, is found in the vegetable kingdom

प्रत्येक पौष्टिक तथा आवश्यक पदार्थ भोजन में पाया जाता है।

ए. विन्टर क्लिथ एफ. आर. सी. एस

डॉक्टर जॉन वुड एम. पी. लिखते हैं—

As a medieal man I desire to add my testimony both from the results of my personal experience and from observation through many years of hospital and private practice, I ascertain that flesh-eating is unnecessary, unnateural and unwholdsome.

"अर्थात् एक डॉक्टर के रूप में अपने वैयक्तिक तथा सार्वजनिक अनुभव—जो कि अस्पताल तथा प्राइवेट प्रैक्टिस में हुए हैं—के आधार पर मैं बलपूर्वक घोषणा कर सकता हूँ कि मांसभोजन अनावश्यक, अस्वाभाविक तथा स्वास्थ्य के लिए हानिकारिक है।

जैफरसन मैडिकल कॉलेज (Petterson Medical College) की फैकल्टी के डॉक्टर ने एक स्थान पर कहा है—

" It is a wellknown part that cereal as articles of daily food had a high place in the human economy they contain constituents amply sufficient to sustain life in its its highest form at the value of the cereal food products where products were better known, it would be a good thing for the race. Nation llve and thre is upon them above and it has been fully demonstrated that meat is not a necessity. "

"अर्थात् ससोपन की दृष्टि से दैनिक भोजन में इसका बहुत ऊँचा स्थान है। भोजन के लिए आवश्यक सारे तत्व इसमें बहुमात्रा में पाए जाते हैं। इन पर जातियाँ भली प्रकार से निर्वाह कर सकती हैं। यह बात अच्छी तरह सिद्ध होचुका है कि मांस आवश्यक नहीं है।"

## विटामिन का सिद्धान्त

१९०६ से डॉक्टरों को यह पता लगा है कि यदि भोजन में विटामिन न हों, तो भी मनुष्य की शारीरिक उन्नति पूरी तरह नहीं होती और मनुष्य कई बीमारियों का शिकार बन जाता है। आजकल प्रत्येक भोजन की कीमत (food value) इस बात से समझी जाती है कि उसमें विटामिन कितना है। विटामिन उस भोजन-तत्व का नाम है, जो भोजन में थोड़ी मात्रा में रहने पर भी जीवन के लिए अत्यन्त आवश्यक होता है। विटामिन

शरीर को आवश्यक भोजन-तत्व (escrtial food fadius) देता है, जो कि शरीर में स्वयं पैदा नहीं हो सकते। विटामिन ए. बी. सी. डी तथा ई. भेद से पाँच प्रकार के माने गए हैं। बिटामिन 'ए' के न होने से ricketts (रिकट), विटामिन 'बी' के अभाव में beri beri (बेरी बेरी), विटामिन 'सी' की अनुपस्थिति में scurvy (स्कर्वी), विटामिन 'डी' के अभाव में हड्डियों की निर्बलता हो जाती है। प्रजननेन्द्रिय-सम्बन्धी निर्वलता का कारण विटामिन का 'ई' का अभाव माना जाता है। विटामिन 'ए' गाजर, गोभी, पालक, शलजम में बहुत होती है। सलाद तथा मटर में भी पर्याप्त मात्रा में पाई जाती है। विटामिन 'बी' गाजर, गोभी, सलाद, पालक, शलजम, टमाटर, खमीर। विटामिन 'सी' नीबू, नारंगी, अंगूर बंदगोभी, मटर, टमाटर, सलाद, कच्चापालक तथा विटामिन 'डी' तथा 'ई' भी अन्य वनस्पतियों तथा हरी सब्ज़ियों में उपलब्ध होती है।

इस सम्बन्ध में विशेष रूप से ध्यान देने योग्य बात यह है कि प्रोटीन या विटामिन का स्रोत (origin) एक ही है। ये दोनों वस्तु सब्ज़ियों में जो प्रोटीन है वह सर्वथा पवित्र और सीधे सूर्य-रश्मियों से प्राप्त है। जानवरों में जो प्रोटीन है, वह सब्ज़ी खाने से पैदा होती

है। जानवरों में जो प्रोटीन हमें मिलती है, वह भी इसलिए कि जानवरों ने अपने जीवन के लिए वह सब्ज़ियों से प्राप्त की है। यह अज्ञानता है कि मनुष्य सब्ज़ियों से प्रोटीन न लेकर जानवरों-द्वारा उधार ली गई प्रोटीन का इस्तेमाल करें।

इस प्रकार से इस अध्याय में हमने पूर्णतया स्पष्ट कर दिया है कि मनुष्य के लिए सब आवश्यक भोजन-तत्व वनस्पति-जगत् में प्राप्त हो सकते हैं। शक्ति तथा जीवन-रक्षा के लिए मांस अत्यन्त अनावश्यक है।



# अष्टम अध्याय

## मांस-भोजन, रोग तथा स्वास्थ्य

वर्त्तमान सभ्यता के घातक तथा हानिकारक परिणामों में से एक यह है कि हम आवश्यकता से अधिक खाते हैं। दिन में अपने नियत समय पर हम अपने भोजनागार में चले जाते हैं और जो कुछ हमारे सामने रखा जाता है उसे चुपचाप खा लेते हैं। उस समय हम यह विचार नहीं करते कि हमें इतने भोजन की आवश्यकता भी है या नहीं। कई विशेषज्ञों का यह विचार है कि

हम आवश्यकता से पर्याप्त अधिक खा लेते हैं और हमारे भोजन में आवश्यक भोजनतत्व की मात्रा पर्याप्त मात्रा में नहीं होती। परीक्षणों से यह सिद्ध होचुका है कि शक्ति तथा सहिष्णुता सब्ज़ियों के खाने से ही पैदा होती है। संसार के शक्तिशाली जानवर प्रायः सब्ज़ीखोर हैं। हाथी, गैंडा, आराङ्ग ओताङ्ग, भैंसा, जलीय, घोड़ा इत्यादि। कवि शेले ने एक स्थान पर लिखा है कि—

There is no disease bodily, or mental, which an adoption of a vegetable diet and pure water has not in fallibly omitigated whenever the exhirment has been family trued.

अर्थात् जब कभी भी परीक्षण किया गया है तभी यह देखा गया है कि शाक-भोजन तथा पवित्र जल के पान से बहुत सी बीमारियां दूर हो जाती हैं। इस में सन्देह नहीं कि मांस-भोजन उत्तेजना पैदा करता है। परन्तु हमें उत्तेजना तथा शक्ति में भेद करना चाहिये। साथ में यह भी हमें याद रखना चाहिये कि मांस स्वयं उत्तेजक होने से शराब इत्यादि अन्य उत्तेजक पदार्थों की तरफ भी मनुष्य को प्रवृत्त करता है। इस लिये प्रायः यह देखा गया है कि मांसखोर शराब इत्यादि अन्य उत्तेजक पदार्थों का भी सेवन करने लग जाते हैं। एक

डाक्टर का कथन है कि मांसाहारी का हृदय एक शाक भोजी से एक मिनट में १० हरकतें (Bats) ज्यादा करता है। अर्थात् १ दिन में १४,४०० हरकतें ज्यादा करता है। मांस, शराब, मसाले इत्यादि पदार्थ हैवानी ख्वाहिशात को बढ़ाते हैं। इनके सेवन से कई हालात में इन्सान हैवानात से भी नीचे गिर जाता है। कई लोगों का यह विचार है कि पहलवानों को मांस-सेवन करना चाहिये। अब बिल्कुल अमाननीय होगया है। इस सम्बन्ध में पाठकों को निम्न बात रुचिकारक होगी। मैक्सअङ्गार (Maxungor) जो कि दुनिया का सब से पहलवान मनुष्य समझा जाता था और जिसकी मूर्त्ति इस समय बर्लिन की नैशनगैलरी में स्थापित है, सर्वथा निरामिष भोजी था। यूरोप के इतिहास में उस से बढ़कर बहादुरी के कार्य शायद दूसरे ने न किये हों। ३१२ पौण्ड की एक लोहे की शलाका एक हाथ से उठाकर वह सिर के ऊपर तक लेजा सकता था तथा २६० ताश के पत्तों को इकट्ठा करके दो टुकड़े कर देता था और कई आदमियों से भरी मोटर को भी उठा सकता था। सैण्डो भी २५० पौण्ड से अधिक बोझ नहीं उठा सकता।

इस प्रकार से यह निश्चित है कि मांस कोई आवश्यक भोजन नहीं है। डॉक्टर डब्ल्यु एच एल चीन का

कथन है कि मांस के सेवन करने से सिर दर्द, कब्ज़ी, दिल की बीमारी, शक्ति का ह्रास तथा अन्य भी कई बीमारियाँ पैदा हो जाती हैं। ट्रिचिनौसिज़ trichinosis की बीमारी तो विशेषतया मांस खाने से ही होती है। डॉक्टर जे. बाकिना लिखते हैं —

'The enormous increase in the consumption of animal food is a phenomnon of the present generation and the good problemetical. To our forefathers meat was almost a stranger, except on on one or two days a week and there is no conclusive proof that they were any way crouse on that account. Similarly, the workers of France and Germany, the coolies of China, the natives of Japan are able to perform prodigious task on a diet into which meat either not at all or in relatively small quantities.

अर्थात् आजकल के जमाने में मांस का प्रचार बहुत हो रहा है, और इससे कई समस्यायें भी पैदा हो गई हैं। हमारे पूर्वज या तो मांस बिल्कुल नहीं खाते थे और या बहुत थोड़ी मात्रा में। हम इस बात को मानने के लिए सर्वथा तैयार नहीं कि वे हमसे कम बलवान् थे। इसी प्रकार से जर्मनी तथा फ्रांस के कुली तथा चीन के मज़दूर बिना मांस के ही बहुत कार्य कर लेते हैं।"

जैसा कि हम पूर्व लिख चुके हैं कि प्रसिद्ध-प्रसिद्ध विद्वान् यह मानते हैं कि मांस मनुष्य का स्वाभाविक भोजन नहीं है। फलों में सेब, अंगूर, केला, नारंगी, आड़ू, नासपाती, खुमानी, अनानास, अलूचा, स्ट्रावरी, रसभरी इत्यादि फल बहुत ही उपयोगी हैं। सेब फलों का राजा है। इसमें फास्फोरस अत्यधिक मात्रा में होती है जो कि दिमाग के लिए बहुत उपयोगी है। इसकी खटाई दाँतों तथा जिगर के लिए बहुत लाभकारी है। एक अमेरिकन डॉक्टर का कहना है कि यदि मनुष्य चाहे तो केवल सेब पर ही निर्वाह कर सकता है। अंगूरों में कर्बोज तथा लवण पर्याप्त मात्रा में है। केले में शरीर को शक्ति देने के लिए पर्याप्त अंश विद्यमान है। नारंगी का रस यूरिक एसिड का विरोधी है। इसलिए फल भोजन का आवश्यक अंग है। यह बात भी कम अचम्भे की नहीं कि नारंगी के रस में जल का वही अनुपात है जो दूध में। ताजे फलों के अलावा सूखा मेवा भी शारीरिक शक्ति का उत्पादक है।

Sir Hernon Wehr ने घटनाओं का अन्वेषण करने के पश्चात् इस परिणाम पर पहुँचे हैं कि जो मनुष्य १०० वर्ष से अधिक जिए हैं उसका कारण यह था कि वे—

(१) सर्वथा उत्तेजक द्रव्य नहीं खाते थे।

(२) बहुत कम मांस खाते थे।

(३ खुली हवा में रहते थे।

(४) दिन-भर कार्य में लगे रहते थे।

(५) प्रातःकाल उठते थे।

(६) तम्बाकू नहीं पीते थे या बहुत कम पीते थे।

(७) खुश रहते थे।

(८) अपरिग्रह का पालन करते थे।

डॉक्टर स्मिथ का कहना है कि—

"Every body who dies before 100 practically dies by his own knife and fouk."

"अर्थात् जो मनुष्य १०० वर्ष की आयु से पूर्व मरता है, उसका कारण भोजन की अनियमितता ही है।" उसने स्वास्थ्य के यह नियम बनाए थे—

(१) मांस न खाओ।

(२) खुली हवा में सोवो।

(३) तम्बाकू मत पीयो।

(४) मिठाई मत खाओ।

(५) शराबादि उत्तेजक पदार्थों का सेवन न करो।

(६) स्वाभाविक बनो।

Thomas Farr १५२ साल की उमर तक जिया। अन्त तक उसका स्वास्थ्य कायम रहा। हमेशा सादा

भोजन खाता है, परन्तु लण्डन में राजा ने उसे निमंत्रित किया। वहाँ पर अस्वाभाविक तथा भारी भोजन करने से ही उसकी जल्दी मृत्यु हो गइ।

इसके साथ-साथ हमें यह भी पूर्णतया जान लेना आवश्यक है कि मांसभोजन नाना प्रकार की बीमारियों को पैदा करता है।

## कैंसर (CANCER

"The first step urgently required to be taken with a view of arresting the increase of cancer now going on is to stop the sale of diseased meat and other foods of an injurious and fernicious nature. I am informed that it is a very common practice with farmers, the moment they discover disease in sheep or cattle, they at once kill and prepare them for market; animals suffering from anthrax foot and mouth disease, tuberculosis etc., are dressed up so that experienced betweens and experts are deceived.

Dr. Alex. Marsden, M.D, F.R.C.S. (Chairman of the Cancer Hospital, London).

"अर्थात् कैंसर के रोकने के लिए सबसे आवश्यक उपाय यह करना चाहिए कि बीमार पशुओं के मांस तथा अन्य हानिकारक भोजन की बिक्री एकदम बन्द

कर देनी चाहिए। मुझे बतलाया गया है कि किसानों में यह आम रिवाज है कि जिस समय उन्हें किसी जानवर के बीमार होने का पता लगता है, वे उसी समय उसे मारकर बाज़ार में जाकर बेच देते हैं। नाना प्रकार की बीमारियों से युक्त जानवरों को इस प्रकार से तैयार किया जाता है कि योग्य-कुशल बूचर तथा डॉक्टर भी धोखे में आ जाते हैं।

## तपेदिक ( TUBERCULOSIS )

"Numerous experiments have been performed upon the possibility of the tubercular viens entering the body through the alimentary canal. In these experiments the apparently healthy flesh of tuberculous cattle (not the menifestly diseased organs) has been swallowed by various animals with the effect that the disease has in many cases fatally followed the injection of injective material."

अर्थात् इस सम्बन्ध में कई परीक्षण किये गये हैं कि किस प्रकार मनुष्य शरीर में भोजन-नाली द्वारा तपेदिक के कीटाणु प्रवेश कर सकते हैं इन परीक्षणों में तपेदिक से पीड़ित जानवरों का मांस अन्य जानवरों को खिलाया गया। जिस से पता लगा कि इस बीमारी के कीटाणु भयङ्कर रूप से उनके शरीरों में प्रविष्ट होगये हैं।

मार्केट में आकर बिकनेवाले मांस के सम्बन्ध में निरीक्षण रखने पर भी इस प्रकार की बीमारियों से युक्त मांस बिकने को रोकना सर्वथा कठिन होगया है।

Dr. F. Murphy, the L. C. E. Medical officer कहा है कि—"there is no doubt that there is a definite trade carried on in meat of a quality which would never Knownigly be allowed to be used in any civilised community."

अर्थात् लण्डन की मार्केट में इस प्रकार का पर्याप्त मांस बिकता है जिसका बिकना किसी भी समाज में घृणित समझा जायेगा। 1895 में Sidney Beard ने कहा था कि—

"You will be able to realise the danger which is constantly incurred, when I tell you that the inspectors of the Central Meat Market, London, do not see the slaughtering on the internal organs at all, but only examine the meat with the naked eye, a long time after it has been killed and dressed. This is an England's model meat market. An inspector asserted upon oath that he believed 80 per cent of the meat was the tuberculous and that to exclude such would leave the public without a supply."

अर्थात् सैन्ट्रलमीट मार्केट लण्डन के निरीक्षक केवल बिक्री के लिये आनेवाले मांस का निरीक्षण करते हैं और

वह भी उस वक्त जब कि उसे अच्छी तरह से टपका कर मार्केट में लाया जाता है। एक निरीक्षक ने शपथ खाकर कहा था कि ८० फीसदी मांस तपेदिक के कीटाणुओं से युक्त होता है।

१९०२ में Board of health in Newyork ने ३२५००० पौण्ड मांस मार्केट में बिकने से रुकवा दिया कि वह सर्वथा खाने के अयोग्य था। to the Pairry Commit प्रोफेसर Gomgce M O. ने अपनी रिपोर्ट में लिखा है कि—

"A fifth of the total amount of the meat commend is derived from animals killed in a state of disease molignant a chronic."

अर्थात् सारे मांस का दिया उन जानवरों से प्राप्त होता है जो कि घृणित तथा पुरानी बीमारियों के शिकार होते हैं।

"It may, however be urged that an efficient system of inspection would prevent the date of diseased meat. But against this it must be remembered that such inspection, to be of full value, must be microsopically which would in volve immense amount of labour and expense and further experts tell us that, so thoroughly are cattle impregnated by disease, that to reject all

tainted flesh, if it did not eat off the supply altogether would at least enormously increase the price of flesh goods.

ऐसा कहा जा सकता है कि यदि निरीक्षण का पूर्णतया प्रबन्ध कर लिया जाये तो इस प्रकार के मांस का बिकना रोका जा सकता है परन्तु सोचने पर हमें पता लगता है कि यदि इस प्रकार का पूर्ण प्रबन्ध करना हो तो अत्यन्त परिश्रम तथा व्यय करना होगा जिसका स्पष्ट तात्पर्य यह है कि मांस का बिकना यदि सर्वथा बन्द न भी करना पड़े तो भी मांस का मूल्य सर्व-साधरण की शक्ति से अधिक बढ़ाना होगा । क्योंकि मार्केट में बिकने के लिये आने वाला मांस नाना प्रकार की बीमारियों से युक्त होता है ।

इस अध्याय को समाप्त करने से पूर्व 'मांसाहार तथा स्वास्थ्य' के विषय में कुछ कथन कर देना अनुपयोगी न होगा ।

मांस में एक प्रकार का विष होता है जिसे यूरिक ऐसिड (तेज़ाब कारूरा या मूत्राम्ल) कहते हैं । यद्यपि यह विष आहार के अन्य पदार्थों में भी पाया जाता है। पर मांस में बहुत अधिक होता है। दूध में यह विष बिलकुल नहीं होता । इस विष के शरीर में एकत्रित होने

और रक्त में मिलने से स्वास्थ्य को बहुत हानि होती है। डाक्टर हेम तथा अन्य कई डाक्टरों का (जिन्हों ने यूरिक एसिड के सम्बन्ध में बहुत अनुसन्धान किया है) मत है कि इस ज़हर के एकत्रित होने से अनेक प्रकार के रोग उत्पन्न होते हैं और शरीर से इस ज़हर के निकाल देनेपर वह रोग अच्छे हो जाते हैं। यदि यह ज़हर खून के साथ घुल जाता है तो शिरःशूल, हिस्टीरिया, सुस्ती, निद्रानाश श्वास, अजीर्ण, जिगर के रोग, मधुमेह प्रमेह, पथरी इत्यादि रोग उत्पन्न होते हैं। जब यह विष किसी जोड़ या मांस-पेशी में इकट्ठा होजाता है तब गठिया, शरीर के अङ्गों का सूजन, पाण्डु, खुजली, अन्य शूल, न्यूमोनिया इन्फलुएन्जा, यक्ष्मा इत्यादि रोग उत्पन्न होते हैं। यद्यपि उपरोक्त रोग अन्य कारणों से भी हो सकते हैं यह शरीर में यूरिक एसिड का एकत्रित होना भी इनका एक प्रधान कारण है। यूरिक एसिड रक्त में मिल कर रक्ताभिसरण-क्रिया (दौरानखून) में वाधा उपस्थित करती है जिससे शरीर के समस्त अङ्ग-प्रत्यङ्गों को भले प्रकार पोषण नहीं मिल सकता और न शरीर के सब भागों का मल ही अच्छी प्रकार से बाहिर निकल सकता है। इस लिये स्वास्थ्य बिगड़ जाता है और शरीर निर्बल हो जाता है। जब यूरिक एसिड किसी मांसपेशी या जोड़ में एकत्रित

होता है तो वह अपनी शक्ति से रक्त के सब विषैले पदार्थ को अपनी ओर खींच लेता है इस लिये थोड़े समय तक रक्त शुद्ध होजाता है। यही कारण है कि मांस-भोजन से कभी २ शरीर में बल और पुष्टि आती हुई दिखलाई दिया करती है। परन्तु अवसर पाकर वह छिपा हुआ विष अपना प्रभाव दिखलाता है और सारा बल, निर्बलता या रोगों के रूप में परिणत हो जाता है। डा० हेग का कथन है कि मांस-भक्षियों को फलाहारियों की अपेक्षा थकान शीघ्र आती है। मांस-भक्षी किसी परिश्रम के कार्य को सहन-शीलता पूर्वक अधिक समय तक नहीं कर सकते। मांसाहारियों में एक प्रकार का जोश, उत्तेजना या गरमी होती है पर वास्तविक बल या सहनशीलता उन में नहीं होती। मांस भक्षण से शरीर की रोगावरोधक शक्ति का भी ह्रास होता है यही कारण है कि मांसाहारियों पर रोग शीघ्र प्रभाव जमा लेते हैं और मांसाहारी जब किसी रोग के चंगुल में फंस जाते हैं तो वनस्पत्याहार करनेवालों की अपेक्षा उनका छुटकारा कठिनता से होता है।

कितने ही विद्वान् चिकित्सकों का मत है कि मांसाहार से मनुष्य को क्षय, भगन्दर, स्नायु-पीड़ा आदि कष्टसाध्य रोग आ दबाते हैं और उनसे पीछा छुड़ाना कठिन हो जाता है। सुप्रसिद्ध डॉ० जौन वुड की राय

है कि "मांस-भक्षण निरुपयोगी, प्रकृतिविरुद्ध और रोगोत्पादक है।"

भगन्दर रोग के प्रसिद्ध चिकित्सक डॉ० वेल ने अपनी एक अँगरेज़ी-पुस्तक में लिखा है कि प्रति वर्ष संसार में दो करोड़ पचास लाख और केवल इँग्लैंड और वेल्स में ही तीस हज़ार आदमी इस दुष्ट रोग से मर जाते हैं, जिसका मुख्य कारण मांसाहार के प्रचार का आधिक्य है। उक्त डॉक्टर ने बड़े परिश्रम और अनुभव से यह भी स्थिर किया है कि मांसाहार के त्याग और वानस्पतिक आहार के सेवन से यह रोग शीघ्र अच्छा हो जाता है।

मांसाहारियों को क्षय-रोग भी अधिक होता है। इसका एक कारण यह भी है कि वध किए पशुओं में यदि एक पशु भी इस रोग से ग्रस्त होता है, तो उसके मांस से रोग-जीवाणु औरों के मांस में भी प्रवेश कर जाते हैं और इस मांस के खानेवाले मनुष्यों को यह रोग हो जाता है। यह बात किसी से छिपी नहीं है कि यक्ष्मा कितना भयंकर और प्राणघातक रोग है। यक्ष्मा हो क्यों अन्य संक्रामक रोग भी जिनमें पशु ग्रस्त होता है उसका मांस खानेवालों को आ दबाते हैं।

यद्यपि शहरों में म्युनिसिपैलिटी द्वारा इस बात का

ध्यान रखा जाता है कि रोगी पशुओं का मांस बिकने न पावे, परन्तु यह बात बहुत कठिन है कि साधारण परीक्षा से पशु के स्वास्थ्य का पूरा-पूरा पता चल जाय; जितने पशु मारे जाते हैं उन सबका सर्वथा स्वस्थ होना सम्भव नहीं।

यद्यपि पकाने से बहुत-से जीवाणु नष्ट अवश्य हो जाते हैं, परन्तु मांस उनके विष से सर्वथा विशुद्ध नहीं हो सकता।

डॉ० विक्टर पोचेट, डॉ० रावर्ट्स, डॉ० वार्क्स, डॉ० ल्यूकाश आदि कितने ही विद्वानों की सम्मति है कि स्नायु-पीड़ा का रोग प्रायः मांसाहार से ही उत्पन्न होता है।

मांसाहार से केवल शारीरिक स्वास्थ्य ही बिगड़ता हो यह बात नहीं है, इससे मानसिक स्वास्थ्य भी नष्ट होता है। हमारे आचार, विचार आदि पर भी भोजन का बहुत प्रभाव पड़ता है; सात्विक या तामसिक जिस प्रकार का भोजन किया जाता है विचार भी उसी प्रकार के बनते हैं। प्रसिद्ध कहावत है कि "जैसा खाइये अन वैसा होवे मन" और विचारों के अनुरूप ही आचरण होते हैं। यदि सात्विक भोजन किया जाता है, तो स्वभाव शांत, सरल और सहनशील होता है; सात्विक

आहारी का चित्त न तो शराब आदि नशों को चाहता है और न विषय-वासनाएँ ही अधिक कष्ट दे सकती हैं। इसके विपरीत तामसिक भोजन से क्रोध, निर्दयता आदि दुर्गुणों की उत्पत्ति और वृद्धि होती है। मांस भी एक तामसिक पदार्थ है। उसमें उत्तेजक गुण अधिक होता है; अतएव उसके सेवन से मस्तिष्क में विक्षोभ उत्पन्न होकर मनोवृत्तियाँ चंचल हो जाती हैं और मनोयोग का ह्रास होता है। यह तो सब पर ही प्रकट है कि कोई भी कार्य क्यों न हो जब तक वह मनोयोग-पूर्वक न किया जाय, भले प्रकार उसका सम्पादन नहीं हो सकता; परन्तु मांस-सेवन से इस गुण का ह्रास होता है और धैर्य की मात्रा कम हो जाती है। यही नहीं बल्कि मांसाहार से बुद्धि, स्मरणशक्ति इत्यादि भी मन्द हो जाती है। इसके विपरीत वनिस्पत्याहार से विचारों में पवित्रता, चित्त में शांति और प्रेमभाव का उदय होता है। वानस्पतिक भोजन आचार को उन्नत करने के अतिरिक्त मानसिक शक्तियों का विकास और उनकी उन्नति भी करता है।



# नवम अध्याय

## वेद और मांस-भक्षण

इस अध्याय में हम इस विषय पर विचार करना चाहते हैं कि वेद में मांस भक्षण के विषय में क्या लिखा है। हम ने सारे संस्कृत साहित्य की आलोचन करने की आवश्यकता नहीं समझी क्योंकि वेद को छोड़ कर अन्य पुस्तकों में थोड़ी बहुत मिलावटें की गई हैं। साथ ही वेद को आर्य जाति के विद्वान अनादिकाल से स्वतः प्रमाण तथा प्रामाणिक पुस्तक मानते

आये हैं। इस लिए वेद की सम्मति इस विषय में हमारे लिये आनीम प्रमाण है। इस विषय पर विचार करने की इस लिए भी आवश्यकता है कि कुछ लोग वेद के नाम पर मांस प्रचार करने लगे हैं। ऐसे धूर्त लोगों के जाल से जनता को बचाने के लिए यह अत्यन्त आवश्यक है कि इस विषय पर भी विस्तार से विचार किया जाये।

## मांस के सम्बन्ध में विचारणीय निर्देश

मांस भक्षण के सम्बन्ध में, निम्न लिखित निर्देशों पर विचार किया जायगा। यथाः—

(१) वेदों में मांस को राक्षस-भोजन कहा है।

(२) वेदों में मांसभक्षण का निषेध है।

(३) वेदों में क्षुधा की निवृति के लिये जौ आदि अन्नों का ही विधान है, मांस का नहीं।

(४) भोज्य पदार्थों की प्रार्थनाओं अथवा सूचि में मांस का पाणिग्रहण नहीं किया।

(५) वैदिक प्रार्थनाओं में, यद्यपि गौ आदि पशुओं की प्राप्ति की प्रार्थनाएँ हैं, तथापि उनकी प्राप्ति ( भोजन के सम्बन्ध में ) उन के दूध आदि के लिए है, न कि उन के मांस के लिए।

(६) वैदिक रहस्यवाद मांस शब्द का अर्थ।

(७) वैदिक रहस्यवाद में अश्व आदि शब्दों के अर्थ।

अब इन निर्देशों पर, क्रम पूर्वक, संक्षेप से, विचार किया जाता है। यथा:—

## १—मांस-भक्षक राक्षस है

"वेदों में, मांस को राक्षस भोजन कहा है"—

इस कथन को प्रमाणित करने के लिए, वेदों में पठित राक्षसों के कतिपय नामों पर विचार किया जाता है।

(क) क्रव्याद—यह राक्षसों का है। क्रव्याद = क्रव्य- -अद। क्रव्य शब्द क्रुवि धातु से बनता है। जिस का अर्थ है "हिंसा"। यथा—क्रुवि हिंसायाम्। अतः क्रव्य शब्द का अर्थ है "हिंसा" से प्राप्त "मांस"। 'अद' का अर्थ है "खाने वाले या खाने वाला। अतः क्रव्याद का अर्थ है "हिंसा" से प्राप्त मांस के खाने वाले"। वेदों में क्रव्याद यह नाम राक्षसों का है। अतः वैदिक सिद्धान्त के अनुसार सभी मांस-भक्षक राक्षस हैं—यह सिद्ध हुआ।

(ख) पिशाच—यह नाम राक्षसों का है। पिशाच शब्द = पिशित का अर्थ है "मांस" और अश का अर्थ है "खाने वाले"। अतः पिशाच का अर्थ है 'मांस' के खाने वाले" अतः पिशाच शब्द भी यही सिद्ध कर रहा है कि वैदिक सिद्धान्त के अनुसार, मांस भक्षक राक्षस है

(ग) असुतृप—यह नाम राक्षसों का है। असुतृप = असु-तृप। असु का अर्थ है 'प्राण या जीवन' और तृप का अर्थ है 'तृप होने वाले। अतः असुतृप का अर्थ है "दूसरों के प्राणों पर तृप्त होने वाले"। अर्थात जो दूसरों का जीवन हरण कर, उन के मांस द्वारा अपनी तृप्ति करते हैं वे 'असुतृप्त' हैं। अतः असुतृप्त शब्द से भी यही सिद्ध होता है कि वे मनुष्य जो कि दूसरों के मांस से अपनी तृप्ति करते हैं, वास्तव में, राक्षस कोटि के ही हैं। असुर शब्द का भी यही अर्थ है। 'असु' का अर्थ है "प्राण" और 'र' का अर्थ है 'रमण करनेवाले'। अर्थात् जो दूसरों के प्राणों पर रमण करें वे 'असुर' हैं।

(घ) गर्भाद—यह नाम भी राक्षसों का है। गर्भाद का अर्थ है 'गर्भ के खानेवाले'। गर्भ के दो अर्थ हैं। (१) वह जीवन-तत्व जिससे कि बच्चे का शरीर बनता है। (२) नवजातशिशु अथवा छोटे-छोटे पशु-पक्षी। पहले अर्थ में अण्डों के खानेवाले गर्भाद हैं। क्योंकि अण्डे में, बच्चे के शरीर को बनानेवाला जीवन-तत्त्व रहता है, जिसे कि लोग खा जाते हैं। दूसरे अर्थ में नवजात या छोटे-छोटे पशु-पक्षियों के खानेवाले 'गर्भाद' हैं। इस श्रेणी में वे लोग शामिल होते हैं, जोकि चूज़ों को खाते हैं, या उनका सत निकाल कर खाते हैं। इस

प्रकार के सभी लोग, वैदिक-दृष्टि में, पूर्ण राक्षस हैं।

(ङ) अण्डाद—यह नाम भी राक्षसों का है। अण्ड का अर्थ है 'अण्डे', और अद का अर्थ है 'खानेवाले'। अतः अण्डाद का अर्थ है "अण्डों के खानेवाले"। वर्तमान समय में, अण्डों के खाने का बहुत रिवाज है। वेदों की दृष्टि में, अण्डों के खानेवाले राक्षस नाम से पुकारे जाने के योग्य हैं।

(च) मांसाद—यह नाम भी राक्षसों का है। 'मांसाद' का अर्थ है "मांस खानेवाले।" यह शब्द अत्यन्त स्पष्ट है जो कि मांस के खाने का निषेध कर रहा है।

## राक्षसों को दण्ड

वेदों में, इन राक्षसों को कठोर दण्ड देने का विधान है। यथा—इनके सिर काट देना; इन्हें जला देना; गृह, धन तथा परिवार से इन्हें वियुक्त कर देना; इन्हें भूखा मारना—इत्यादि।

अतः जो वेद, मांस-भक्षकों के लिए इतने कठोर दण्डों का विधान करता है, और जो इन्हें घृणित राक्षस नाम से पुकारता है—वह अतिथि-यज्ञ, श्राद्ध, पशु-यज्ञ और साधारण भोजन में मांस के प्रयोग की आज्ञा देगा, यह बात समझ में नहीं आ सकती।

## २—मांस-भक्षण का निषेध

"वेदों में मांस-भक्षण का निषेध है"—इस कथन की प्रामाणिकता के लिए, यहाँ कतिपय मन्त्र उपस्थित किए जाते हैं। यथा—

(क) व्रीहिमत्तं यवमत्तमथो माषमथो तिलम्। एष वां भागो निहितो रत्नधेयाय दन्तौ, मा हिंसिष्टं पितरं मातरं च ॥ अथर्व० ६।१४०।२॥

अर्थ—हे दाँतो! तुम धान खाओ, जौ खाओ, माष खाओ तथा तिल खाओ। यह अन्न ही तुम्हारा नियत हिस्सा है। इसके भक्षण से तुम्हें रमणीय फल मिलेगा। तुम पिता और माता की हिंसा न करो, अर्थात् पितृ-शक्ति और मातृ-शक्ति से सम्पन्न पशुओं की हिंसा न करो।

इस मन्त्र में दाँतों को सम्बोधित करके कहा है कि हे दाँतो! (१) प्रभु ने, तुम्हारे खाने के लिए धान आदि अन्न नियत किया है, मांस नहीं। (२) इस धान आदि अन्न के खाने से ही तुम्हें उत्तम फल मिल सकता है। क्योंकि अन्नभक्षियों के दाँत नहीं बिगड़ते और मांस-भक्षियों के शीघ्र बिगड़ जाते हैं। (३) तुम पिता और माता की हिंसा न करो। अर्थात् पितृ-शक्ति या मातृ-शक्ति से सम्पन्न किसी भी प्राणी का विलोप न करो।

मांसभक्षी, पशु-पक्षियों की हत्या द्वारा, संसार में, पितृ-शक्ति और मातृ-शक्ति का विलोप करते हैं। इस मन्त्र में दाँतों के प्रति कहा है कि तुम मांस-भक्षण द्वारा पितृ-शक्ति और मातृ-शक्ति की हिंसा न करो।

अतः यह मन्त्र मांस-भक्षण का स्पष्ट निषेधक है।

(ख) उपहूतौ सयुजौ स्योनौ दन्तौ सुमंगलौ।
अन्यत्र वां घोरं तन्वः परैतु, मा हिंसिष्टं मातरं च॥
अथर्व० ६।१४०।३॥

अर्थ—हे सुखदायक तथा सुमंगल दाँतो! तुम्हारा छेदन-भेदन रूपी घोर कर्म, शरीरों अर्थात् प्राणियों से अन्यत्र (धान, जौ आदि में) हो, तुम पितृ शक्ति और मातृ-शक्ति की हिंसा न करो।

इस मन्त्र में दाँतों के प्रति स्पष्ट आज्ञा है कि तुम्हारा छेदन-भेदन तथा चबाना-पीसना आदि घोर कर्म, प्राणिदेहों अर्थात् मांस में न हो; अपितु उससे अन्यत्र अर्थात् धान, जौ आदि में हो। तथा यह भी आज्ञा दी है कि पितृ-शक्ति और मातृ-शक्ति की हिंसा न करो। मांस-भक्षण द्वारा इन शक्तियों की हिंसा होती है। अतः इस वर्णन द्वारा, मांस के भक्षण का निषेध किया गया है।

(ग) य आमं मांसमदन्ति पौरुषेयं च ये क्रविः।

गर्भान् खादन्ति केशवास्तानितो नाशयामसि ॥
अथर्व० ८।६।२३॥

अर्थ—जो आम मांस (कच्चे, घर में पके, तथा गौ के मांस) को खाते हैं, जो पौरुषेय क्रवि (पितृ-शक्ति और मातृ-शक्ति की हत्या से प्राप्त मांस) को खाते हैं, जो गर्भों, (अण्डों तथा नवजात या छोटे-छोटे पशु-

---

(१) आम मांस के तीन अर्थ हैं—(क) कच्चा मांस, इसके लिए देखो वाचस्पत्य कोष। यथा—आम्यते ईषत् पच्यते, आ + अम ; ईषत्पक्वे, पाक रहिते ॥ (ख) घर में पका मांस। अमा=घर ; निघं० अ० ३, खं० ४ ॥ अतः आम= घर-सम्बन्धी, अर्थात् घर में पका हुआ। (ग) गौ का मांस। इस अर्थ के लिए आम शब्द पर आप्टे कोष देखो।

(२) पुरुष शब्द से, यहाँ, पुरुष और स्त्री दोनों का ग्रहण है। यहाँ "पिता मात्रा" सूत्र के आधार पर एक शेष मानना चाहिए। अतः पौरुषेय का अर्थ हुआ "पुरुष और स्त्री की हिंसा से प्राप्त।" इसलिए पौरुषेय क्रवि=पुरुष और स्त्री की हिंसा से प्राप्त मांस। मांस के प्राप्त करने में या तो पितृशक्ति की हिंसा होगी या मातृशक्ति की। क्योंकि संसार में प्राणी या तो पितृशक्ति सम्पन्न हैं या मातृशक्ति सम्पन्न।

(३) गर्भ=उत्पादन का जीवन-तत्व, तथा नवजात या छोटे-छोटे पशु-पक्षी।

पक्षियों ) का खाते हैं—इस प्रकार केशवों ( जिनका देह कब्रस्तान बना हुआ है ) का, हम यहाँ से नाश करते हैं।

इस मन्त्र में कच्चे, घर में पके, तथा गौ के मांस के खानेवालों; पितृ-शक्ति और मातृ-शक्ति की हिंसा करनेवालों; अण्डों तथा नवजात या छोटे-छोटे पशु-पक्षियों के खानेवालों के नाश करने की आज्ञा दी है।

(घ) क्षुधे यो गां विकृन्तन्तं भिक्षमाण उपतिष्ठति ॥

यजु० ३०।१८॥

अर्थ—गौ काटी जा रही हो और उस समय जो गो-मांस की भिक्षा के लिए यहाँ आ उपस्थित हो, उसे क्षुधा का दण्ड देना चाहिए। अर्थात् उसे भूखा रहने की सज़ा देनी चाहिए।

यह मन्त्र यजुर्वेद के ३०वें अध्याय का है। इस अध्याय में एक पूर्ण राष्ट्र का तथा यत्किंचित् दण्डिनीति का भी वर्णन है। इसी दण्डनीति के सिलसिले में "क्षुधादण्ड" का भी विधान है। इसी ३०वें अध्याय के निम्नलिखित प्रमाण के आधार पर यह प्रतीत होता है

(१) क=देह, और शव=मुर्दा। "के" सप्तमी विभक्ति का एकवचन है। अतः केशवाः=वे मनुष्य जिनके देह अर्थात पेट में मुर्दे निवास करते हैं। "क" का अर्थ देह है, इसके लिए देखो वाचस्पत्य तथा आप्टे कोष।

कि गोघाती को प्राणदण्ड देना चाहिए, यह राजकीय धर्म है। यथा—

अन्तकाय गोघातम् ॥ यजु० ३०।१८॥

इसलिए गोघाती को तो "प्राणदण्ड"; और जो स्वयं गोघाती को तो नहीं, परन्तु गौ को कटती हुई देख कर मांस की भिक्षा के लिए आ उपस्थित होता है, उसे "क्षुधादण्ड" देना चाहिए, यह यहाँ अभिप्राय है। परन्तु उस मनुष्य को—जो कि गौ का घात तो नहीं करता, और न गो का मांस ही खाता है, परन्तु चर्मकार होने के कारण गौ का चमड़ा उतारना चाहता है—कोई दण्ड न मिलना चाहिए।

## ३—क्षुधा-निवृत्ति के साधन धानादि अन्न हैं, मांस नहीं।

"वेदों में, क्षुधा की निवृत्ति के लिए, धान आदि अन्नों तथा दुग्ध आदि पदार्थों का ही विधान है, मांस का नहीं" इसके स्पष्टीकरण के लिए, निम्नलिखित मन्त्रों पर विचार किया जाता है। यथा—

(क) गोभिष्टरेमामतिं दुरेवां यवेन वा क्षुधं पुरुहूत विश्वे।
वयं राजसु प्रथमा धनान्यरिष्टासो वृजनीभिर्जयेम ॥
अथर्व० ७।५०।७॥

---

(१) वृजनम्=बल; निघण्टु अ० २, खण्ड ९ ॥ तथा "मध्योदात्तं तु वृजनं वर्त्तते बलयुद्धयोः" (माधवः)।

अर्थ--हे पुरुहूत प्रभो! हम सब, दुर्व्यवहार की उत्पादक अमति ( कुबुद्धि और बुद्धि की न्यूनता ) को, गौओं के दूध आदि के सेवन से दूर करें। हम सब जौ आदि अन्नों के द्वारा क्षुधा को दूर करें। इस प्रकार हम सब रोग-रहित हों। तथा हम सब, सेनाओं के द्वारा राजाओं के ख़ज़ानों को जीतें या लूटें।

इस मन्त्र में चार निर्देश हैं। (१) पहला निर्देश यह कि "गौ के दूध आदि पदार्थ अमति अर्थात् कुमति के नाशक तथा सद्बुद्धि के वर्द्धक हैं।"

(२) दूसरा निर्देश यह कि "विश्वे" अर्थात् हम सब अपनी क्षुधा की निवृत्ति जौ आदि अन्नों द्वारा करें।" इस निर्देश में 'विश्वे' शब्द पर विशेष ध्यान देना चाहिए। विश्वे का अर्थ है "सब"। अतः इस निर्देश द्वारा सभी मनुष्यों के प्रति यह वैदिक-आज्ञा है कि वे, अपनी क्षुधा की निवृत्ति, जौ आदि अन्नों द्वारा ही करें, मांस द्वारा नहीं।

(३) तीसरा निर्देश यह है कि "इस प्रकार गौ के दूध आदि सात्विक पदार्थों तथा जौ आदि अन्नों के सेवन से हम सब रोग रहित हों।" सम्भव है कि शाकभोजी तथा दुग्धाहारियों में रोगों की सम्भावना कम हो।

(४) चौथा निर्देश यह है कि "हम सब, सेनाओं के द्वारा, राजाओं के ख़ज़ानों को लूटें"। वैदिक सिद्धान्त यह है कि राजा लोग, प्रजा से प्राप्त धन को अपना न समझें। अपितु प्रजा का ही समझें। अतः उस धन को प्रजा की ही भलाई में लगाएं, न कि अपने भोग-विलास में। परन्तु जो राजा इससे उलटा चलता अर्थात् प्रजा से प्राप्त धन को प्रजा की भलाई में नहीं लगाता अपितु उसे अपने भोग-विलास की सामग्री समझने लगता है, उसे दण्ड अवश्य मिलना चाहिये। ऐसी अवस्था में वैदिक प्रजा को पूर्ण अधिकार है कि वह अपनी सेनाओं द्वारा राजा पर आक्रमण करे, और उसके खजाने को लूट ले।

यहां प्रश्न हो सकता है कि इस अमति और क्षुधा की निवृत्ति के प्रकरण में, इस राष्ट्रीय सिद्धान्त का वर्णन क्यों किया ? इसका उत्तर यह है कि आर्थिक और राष्ट्रीय समस्याएँ सर्वथा ही भिन्न नहीं हैं। आर्थिक समस्याएँ कई बार और प्रायः ही, राष्ट्रीय विप्लवों को उत्पन्न कर देती हैं। "जिस राष्ट्र में, दुग्ध, घृत आदि पौष्टिक और बुद्धिवर्धक, पदार्थ, तथा क्षुधा के निवारक अन्न दुर्लभ हो जायें, वहां राष्ट्र विप्लव कर राजकीय ख़ज़ानों को लूटलेना चाहिये" इस सिद्धान्त को दर्शाने के लिये ही, ऊपर के मन्त्र में आर्थिक और राष्ट्रीय निर्देशों का वर्णन साथ २ आया है।

(ख) गोभिष्टरेमामतिं दुरेवां यवेन क्षुधं पुरुहूत विश्वाम् ।
वयं राजभिः प्रथमा धनान्यस्माकेन वृजनेना जयेम ॥
अथर्व० २०।१७।१०॥

अर्थ—हे पुरुहूत प्रभो ! हम दुर्व्यवहार की उत्पादक अमति (कुमति तथा बुद्धि की न्यूनता) को गौओं के दूध आदि के सेवन से दूर करें। हम जौ आदि अन्नों के द्वारा सब प्रकार की क्षुधा को दूर करें। तथा हम अपने बल द्वारा राजाओं के खजानों को जीतें या लूटें।

इस मन्त्र का भाव भी लगभग, पूर्व मन्त्र के भाव के सदृश ही है। मुख्य विशेषता केवल यही है कि इस मन्त्र में सब प्रकार की क्षुधा की निवृत्ति के लिये जौ आदि अन्नों का विधान है। वह क्षुधा चाहे पेट की हो, या रसना इन्द्रिय की हो अर्थात् आस्वाद और लालच।

(ग) प्राणापानौ व्रीहियवावनड्वान् प्राण उच्यते।
यवे ह प्राण आहितोपानो व्रीहिरुच्यते ॥
अथर्व० ११।४।१३॥

अर्थ—वास्तव में धान और जौ, प्राण और अपान रूप (जीवनरूप अर्थात् जीवन के प्रधान साधन) हैं; बैल भी प्राणरूप हैं (चूंकि बैल के कारण ही कृषि तथा गौएँ प्राण को अन्न देती हैं;) जौ में प्राण तथा धान में अपान स्थित है।

इस मन्त्र में कृष्यान्न तथा गव्यान्न के ही सेवन की ओर निर्देश किया है।

लाजीञ्छाचीन् यव्ये गव्ये एतदन्नमत्त देवाः।

एतदन्नमद्धि प्रजापते॥ यजु० २३।८॥

अर्थः—हे देवो! तुम लाजाओं, सत्तुओं, जौ के बने पदार्थों तथा गौ से उत्पन्न दूध आदि पदार्थों को खाओ। हे प्रजापते! अर्थात् सन्तान के रक्षक गृहस्थी सज्जन! तू भी इन्हीं अन्नों का सेवन कर।

इस मन्त्र में देवों (अर्थात् जो अपने को सात्विक बनाना चाहें, या अपने में दिव्य गुण लाना चाहें) और गृहस्थियों को स्पष्ट आज्ञा है कि वे कृषि से पैदा हुए अन्न तथा गौ से पैदा हुए दूध आदि का ही सेवन करें।

## ४—प्रार्थनाओं में मांस की कहीं प्रार्थना नहीं

"भोज्य पदार्थों की वैदिक प्रार्थनाओं अथवा सूची में, मांस का परिगणन नहीं किया" इस कथन की प्रामाणिकता के लिये हमें वेदों के वे स्थल पढ़ने चाहियें जहां कि भोज्य पदार्थों की प्रार्थनाएँ की गई हैं या अकस्मात् जहां कहीं भोज्य पदार्थों के परिगणन का प्रसंग आगया है। उन स्थलों के पठन से यह परिणाम अवश्य निकलेगा कि इन प्रार्थनाओं, या प्रसंगोपात्त सूचियों में मांस का परिगणन नहीं है। यदि वैदिक ऋषि मांस लोलुप होते

तो, इन प्रार्थनाओं या सूचियों में, मांस का परिगणन भी अवश्य होता। इस निश्चय के लिये पाठक यजुर्वेद के १८ वें अध्याय तथा वेदों के अन्य ऐसे स्थलों को देखें। इस लेख में भी, प्रसंगवश जो मन्त्र उपस्थित किये हैं, उन में भी कहीं २ भोज्य-पदार्थ गिनाये गये हैं, परन्तु मांस का परिगणन इनमें भी नहीं।

## ५—पशुओं की प्रार्थना मांस के लिये नहीं

"वैदिक प्रार्थनाओं में यद्यपि गौ आदि पशुओं की प्राप्ति के लिये प्रार्थनाएँ हैं, तथापि उनकी प्राप्ति (भोजन के सम्बन्ध में) उनके दूध आदि के लिये है, न कि उनके मांस के लिये।" —इस कथन की प्रामाणिकता में निम्न लिखित मन्त्र पर अवश्य विचार करना चाहिये यथा—

पुष्टिं पशूनां परि जग्रभाहं चतुष्पदां द्विपदां यच्च धान्यम्।
पयः पशूनां रसमोषधीनां बृहस्पतिः सविता मे नियच्छात्॥
अथर्व० १९।३१।५॥

अर्थः—मैं ने दोपाये चौपाये पशुओं तथा धान्य को खूब एकत्र किया है। आज्ञाकारी महान् प्रभु ने, पशुओं का तो दूध और औषधियों का सारभूत उत्तम अन्न मेरे (भोजन के लिये) नियत किया है।

इस मन्त्र में स्पष्ट कहा है कि "आज्ञाकारी महान् प्रभु ने पशुओं का दूध ही, मेरे लिये नियत किया है

(मांस नहीं)"। अतः वैदिक प्रार्थनाओं में, जहां कहीं भी, गौ आदि दूध देने वाले पशुओं का वर्णन है, वहां वह वर्णन, उनके दूध के लिये ही जानना चाहिये मांस के लिये नहीं। इस प्रकार भेड़ का वर्णन उसकी ऊन के लिये भी उत्पन्न हो सकता है।

पुँल्लिंग पशुओं की प्रार्थना पशु-सन्तति के बढ़ाने के लिये भी हो सकती है। इसी प्रकार सर्वत्र, यथाशक्य, उपपादन करना चाहिये।

## ६—मांस शब्द का रहस्यार्थ

"वैदिक रहस्यवाद में, मांस शब्द, पशु मांस से भिन्न अन्य अर्थ में भी प्रयुक्त है"—इस कथन की पुष्टि के लिये, निम्न-लिखित निर्देशों पर अवश्य विचार करना चाहिये। यथा—

(क) अनेक वैदिक तथा अन्य प्रमाणों के आधार पर प्रतीत होता है कि, यज्ञ में या यज्ञ से अन्यत्र व्यवहार कार्य में भी, निरपराधी पशु की हत्या नहीं करनी चाहिये। वेद में तो यह भी लिखा है कि पशु, परमात्मा के प्रिय प्राणरूप हैं। साथ ही यह भी स्मरण रखना चाहिये कि वेद में मांस खानेवाले को राक्षस नाम से पुकारा है। अतः वह वेद जो कि पशुओं पर परम कृपालु है, और जो मांस-भक्षक को राक्षस कहता है, पशुओं के मांस के भक्षण

की आज्ञा देगा। यह मानना तर्क सिद्ध प्रतीत नहीं होता तो भी वेदों में कतिपय ऐसे स्थल अवश्य मिलते हैं जहां मांस के भक्षण या उस के यज्ञ में डालने का आभास अवश्य प्रतीत होता है। यथाः—

अनूपवान्मांसवांश्चरुरेह सीदतु। लोककृतः पथिकृतो यजामहे। ये देवानां हुताभागा इह स्थ॥ अथर्व० १८।४।२०॥

यं ते मन्थं यमोदनं यन्मांसं निपृणामि ते।
ते ते सन्तु स्वधावन्तो मधुमन्तो घृतश्चुतः॥
अथर्व० १८।४।४२॥

स य एवं विद्वान् मांसमुपसिच्योपाहरति।
यावद् द्वादशाहेनेष्ट्वा सुसमृद्धेनावरुन्द्धे तावदेनेनावरुन्द्धे॥
अथर्व० कां० ९, सू० ६, पर्याय ४, मं० ७,८॥

इन और ऐसे ही अन्य मन्त्रों में मांस के वर्णन का समाधान क्या है?

आस्तिक लोग, जो कि समग्र वेद को सर्वज्ञ परमात्मा की वाणी मानते हैं, वेदों में इस प्रकार के परस्पर विरोध के प्रश्न को एकदम उपेक्षित नहीं कर सकते। इसका कोई न कोई समाधान उन्हें सोचना ही पड़ेगा। जब कि वैशेषिक दर्शनकार जैसे तत्ववेत्ता और वैज्ञानिक भी वेदों के सम्बन्ध में लिखते हैं कि "बुद्धिपूर्वा वाक्यकृतिर्वेदे" अर्थात् वैदिक वाक्य रचना बुद्धिपूर्वक है, तब हमारे लिये

और भी आवश्यक हो जाता है कि हम भासमान इस परस्पर विरोध का कोई समाधान ढूंढें।

परन्तु प्रश्न यह है कि उपस्थित मांस की समस्या को हल कैसे किया जाय? इसका हल, सम्भवतः, इस कल्पना में मिल जाय कि "जब वेदों के विधिवाक्यों में पशु हिंसा तथा मांस-भक्षण के स्पष्ट निषेध मिलते हैं, तब वेदों के ऐसे स्थलों में, जिन में कि मांस-भक्षण के आधार की यत्किंचित् सम्भावना प्रतीत होती है, इसके जानने की कोशिश की जाय कि, सम्भवतः वेदों के रहस्यवाद में, पशु मांस से अतिरिक्त, मांस शब्द का कोई अन्य अप्रसिद्ध अर्थ भी हो।"

(ख) बृहदारण्यक उपनिषद् अ० ३, ब्रा० ९, काण्ड० २८ में पुरुष और वृक्ष में पूर्ण समता दर्शाई है। यथाः—

यथा वृक्षो वनस्पतिस्तथैव पुरुषोऽमृषा।
तस्य लोमानि पर्णानि त्वगस्योत्पाटिका बहिः॥
त्वच एवास्य रुधिरं प्रस्यन्दि त्वच उत्पटः।
तस्मात्तदातृण्णात्प्रैति दासो वृक्षादिवाहतात्॥
मांसान्यस्य शकराणि किनाटं स्नाव तत्स्थिरम्।
अस्थीन्यन्तरतो दारूणि मज्जा मज्जोपमा कृता॥

अर्थः—जैसे बड़ा वृक्ष होता है पुरुष भी वैसा ही है, यह सर्वथा सत्य है। वृक्ष के पत्ते ही रोम हैं, बाहर की

छाल ही त्वचा है। आहत होने पर मनुष्य की त्वचा से रुधिर निकलता है, और वृक्ष की त्वचा से गोंद का रस। वृक्ष के शकर ( गूदा ? ) मांस रूप हैं, सूक्ष्म २ तन्तु सम शिराएँ स्नावा हैं, अन्दर की दारु अस्थि, तथा दारु में रहने वाला स्नेह पदार्थ मज्जा है।

इस प्रकार, इस वर्णन में स्पष्ट दर्शाया है कि रोम, त्वचा, रुधिर, मांस, स्नावा, अस्थि तथा मज्जा आदि शरीरावयववाची पद, वृक्षों के भिन्न २ अवयवों के भी वाचक हैं।

अतः वेदों में, भोजन के सम्बन्ध में, मांस शब्द के केवल दर्शनमात्र से ही पशुमांस की कल्पना कर लेना, न्यायानुमोदित तथा युक्ति-सिद्ध प्रतीत नहीं होता।

( ग ) अथर्ववेद ४।१२।१–७। के मन्त्रों में, रोहणी औषधि का वर्णन है। इस औषधि के वर्णन में कहा है कि यह टूटी-फूटी हड्डी को, जले हुए मांस, त्वचा तथा मज्जा को पुनः पूर्वावस्थित कर देती है। इसी वर्णन-क्रम में, रोहिणी के भिन्न २ अवयवों को "मज्जा।परुः चर्म, असृक्, मांस, लोम तथा अस्थि" आदि नामों द्वारा निर्दिष्ट किया है। अतः प्रतीत होता है कि वैदिक परिभाषा में, मांस, अस्थि आदि नाम औषधि-जगत् के भिन्न २ अवयवों में भी प्रयुक्त होते हैं, केवल एकमात्र पशु या जंगम प्राणी

जगत् में ही इनका प्रयोग सीमित नहीं । अतः भोजन के सम्बन्ध में, वेदों में, यदि मांस आदि शब्द प्रयुक्त हों, तो इन के उचित अर्थों के चुनाव में, बुद्धिमत्ता तथा व्यापक दृष्टि से काम लेना चाहिये ।

रोहिणी औषधि के सम्बन्ध में तीन मन्त्र यहां उपस्थित किये जाते हैं, जिन के पठन से उपरिलिखित वक्तव्य की सत्यता प्रतीत हो सकेगी । यथा—

सं ते मज्ञा मज्ज्ञा भवतु समु ते परुषा परुः ।
सं ते मांसस्य विस्रस्तं समस्थ्यपि रोहतु ॥
मज्ञा मज्ज्ञा सं धीयतां चर्मणा चर्म रोहतु ।
असृक् ते आस्थि रोहतु मांसं मांसेन रोहतु ॥
लोम लोम्ना सं कल्पया त्वचा सं कल्पया त्वचम् ।
असृक ते अस्थि रोहतु छिन्नं सं धह्योषधे ॥३–५॥

(घ) ब्राह्मण ग्रन्थों के आधार पर वह दर्शाया जा सकता है कि, भिन्न २ अवस्थाओं में धान और जौ की पीठी के तथा इस पीठी के भिन्न २ अवयवों के भी, मांस अस्थि, रुधिर, तथा त्वचा आदि नाम हैं, यथा—

यदा पिष्टान्यथ लोमानि भवन्ति, यदाप आनयत्यथ त्वग्भवति, यदा संयौत्यथ मांसं भवति, सन्तत इव हि स तर्हि भवति, सन्ततमिव हि मांसम् यदाश्रृतोऽथास्थि भवति दारुण इव हि स तर्हि भवति, दारुणमित्यस्थि; अथ यद्-

द्वासयिष्यन्नभि घारयति तं मज्जानं दधात्येषो सा सम्पद्य-
दाहुः पांक्तः पशुरिति ॥ शतपथब्राह्मण १।२।३।८ ॥

अर्थः—व्रीहि ( धान ) और यव ( जौ ) की पीठी के दाने लोम रूप हैं, पानी डालने से इस पीठी पर जो पिप्पड़ी बन जाती है वह त्वचा रूप है, जल और पीठी के मिलाने पर पीठी मांस रूप हैं, चूंकि जल के मिलाने पर वह पीठी फैल सी जाती है और मांस भी फैला हुआ ही होता है; जब पीठी पकाई जाती है तब वह अस्थि ( हड्डी ) रूप है, उस समय वह कठोर होजाती और अस्थि भी कठोर ही होती है। जब पीठी को अङ्गारों पर से उतार कर उसपर घी डालते हैं तब अस्थिरूप पीठी में मज्जा पैदा होती है । इस प्रकार इसी पीठी में पांचों पशुओं की श्री है ।

इससे भी प्रतीत होता है कि वेद में, यत्र-तत्र भोजन के सम्बन्ध में भी पठित मांस आदि शब्द, आवश्यक नहीं कि प्राणि पशु के ही भिन्न २ अवयवों के वाचक हों।

( ङ ) चरक-संहिता आदि वैद्यक ग्रन्थों में, केसर को रुधिर, खजूर के गूदे को मांस, बेर की गुठली को अस्थि, तथा पके आम के गूदे रस और गुठली को, क्रम से मांस, मज्जा, तथा अस्थि के नामों से पुकारा है ।

( च ) आप्टे कोष में भी, मांस शब्द के अर्थों में

"फल का गूदा" अर्थ दिया है।

अतः इन कतिपय प्रमाणों से यह अवश्य सिद्ध होता है कि, वेदों में पठित मांस आदि शब्द, आवश्यक नहीं कि प्राणी पशुओं के ही अवयवों के सूचक हों। इस प्रकार हिंसा तथा अहिंसा-सम्बन्धी पूर्वोक्त परस्पर विरोध का भी परिहार हो सकता है।

## ७—अश्व आदि शब्दों के रहस्यार्थ

वैदिक रहस्यवाद में, जिस प्रकार मांस आदि शब्दों के, गूदा आदि अर्थ हैं। इसी प्रकार अश्व आदि शब्दों के भी, पशु भिन्न अन्य अर्थ भी सम्भव हैं। जिनके कतिपय उदाहरण निम्नलिखित हैं। यथा—

(क) अश्व = तण्डुल के कण; सूर्य, अश्वपर्णी या असगन्धा[2] औषधि, एक नक्षत्र[3] आदि।

(ख) अज या छाग = तीन वर्ष या सात वर्ष के पुराने धान[4]; राशिचक्र में मेषराशि[5]; अजा-नामक औषधि[6]

---

(१) अथर्व० कां० ११, सू० ३, पर्याय १, मंत्र ५।

(२) यजु० २१। १८।

(३) देखो ज्योतिष-ग्रन्थ।

(४) देखो श्री पंडित विश्वनाथजी लिखित, 'वैदिक-पशु-यज्ञ-मीमांसा' का अजमेध प्रकरण।

(५) देखो ज्योति-ग्रन्थ।

(६) देखो आयुर्वेद के ग्रन्थ।

आदि ।

(ग) धेनु = धानाँ; पृथिवी[7], अन्तरिक्ष, द्युलोक[8], दिशाएँ आदि ।

(घ) वृषभ = ओदन[9]; बादल, ऋषभ औषधि आदि ।

(ग) गौ = तण्डुल[10]; शमीवृक्ष[11]; रश्मि, चन्द्रमा, दूध, चर्म, धनुष की डोरी आदि ( निरुक्त अ० २, पा० २, खण्ड १-३ )

(च) उक्षा = सोम[12] औषधि आदि ।

यहाँ परिचय-मात्र के लिए कतिपय उदाहरण दिए हैं। इसी प्रकार पशुवाचक अन्य शब्दों के भी सर्व-साधारण में अप्रसिद्ध अर्थ, वैदिक तथा संस्कृत-साहित्य के ग्रन्थों में मिलते हैं[13]। अतः वेदों के अध्ययन करने वाले के लिए आवश्यक हो जाता है कि वह, मंत्रों के

(७) अथर्व० १८ । ४ । ३२ ॥

(८) अथर्व० १८ । ४ । ३९ ॥

(९) अथर्व० ११ । १ । ३५ ॥

(१०) अथर्व० कां० ११, सू० ३, पर्याय १, मन्त्र ५ ॥

(११) ऋग्वेद १० । ३१ । १० पर सायण-भाष्य ।

(१२) ऋग्वेद १० । २८ । ११ पर सायण-भाष्य ।

(१३) पाठकों के परिज्ञान के लिए, यहाँ पशुवाचक कतिपय अन्य शब्दों के वैद्यक-प्रसिद्ध अर्थ भी दिए जाते हैं ।

अर्थ करते समय, परस्पर विरोधी वर्णों पर विशेष ध्यान दे और विरोध के समाधान के लिए वेदों के रहस्यार्थों की खोज करे।



---

वेदों के स्वाध्याय-काल में इन अर्थों का भी स्मरण रखना चाहिए। यथा—अश्व=अश्वगन्धा। ऋषभ=ऋषभक कंद। श्वान=कुकुरमुत्ता। वाराह=वराही कंद। काक=काकमाची। अज=अजमोद। मत्स्य=मत्स्याक्षी। लोम=जटामांसी। महिष=महिषाक्ष, गुग्गुल। मेष=चकवड़, मेषपर्णी। मातुल=धतूरा। मृग=सहदेवी बूटी। पशु=मोथरा। कुमारी=घिव कुमारी। रुधिर=केशर। पेश=जटामांसी। हृद=दारचीनी।

